### हेतूत्प्रेक्षा—कवित्त मनहरण

लूट्यो खानदौरा[1] जोरावर[2] सफजंग[3] अरु लह्यो कार-
तलबखाँ[4] मनहुँ अमाल है। भूषन भनत लूट्यो पूना मैं
सइस्तखान[5] गढ़न मे लूट्यो त्यों गढोइन[6] को जाल है॥
हेरि हेरि कूटि सलहेरि बीच सरदार घेरि घेरि लूट्यो सब कटक

---

१ खानदौरां को शाहजहां ने १६३४ ई० में दक्षिण का सूबेदार नियत किया था। बादशाह की ओर से उसने बीजापुरवालों से युद्ध कर लाभदायक संधि की। बाद को औरंगजेब ने इसे इलाहाबाद का किला जीतने भेजा था। इसका नाम नौशेरी खाँ था (छंद नं० २०७ देखिए) पर मुगलों के लिये अनेक किले जीतने पर इसे खानदौरां की पदवी मिली। यह सन १६५० में अहमदनगर में शिवाजी से लड़ा था।

२ यह नाम इतिहास में नहीं मिलती। या तो यह शब्द विशेषण मात्र है अथवा इस नाम का कोई साधारण सरदार होगा।

३ और ४ कारतलबखाँ सन् १६५४ में अहमद नगर पर शिवाजी से लड़ा था। किसी किसी प्रति में पाठ कार के स्थान पर मार है, पर शुद्ध कार ही समझ पड़ता है। सफजंग का नाम छत्र प्रकाश में छत्रसाल जी से लड़नेवालों में लिखा है। यह दिल्ली का सरदार था और इसका ठीक नाम सफदरजंग था। इसका कोई युद्ध शिवाजी से नहीं मिलता।

५ शाइस्ता खाँ (छंद नं० ३५ नोट देखिए)।

६ गढ़पतियों अथवा किलेदारों को।

कराल है। मानो हय हाथी उमराव करि साथी अवरंग डरि सिवाजी पै भेजत रिसाल' है ॥ १०३ ॥ १

फलोत्प्रेक्षा—मनहरण दण्डक

जाहि पास जात सो तौ राखि ना सकत याते तेरे पास अचल सुप्रीति नाधियतु है। भूषन भनत सिवराज तव कित्ति सम और की न कित्ति कहिबे को कॉधियतु है ॥ इंद्र कौ अनुज तें उपेंद्र अवतार याते तेरो बाहुबल लै सलाह साधियतु है। पाय तर आय नित निडर बसायबे को कोट बाँधियतु मानो पाग बाँधियतु है ॥ १०४ ॥

दोहा

दुवन सदन सब के बदन सिव सिव आठो याम।
निज बचिबे को जपत जनु तुरकौ हर को नाम ॥१०५॥

## गमगुप्तोत्प्रेक्षा ( गम्योत्प्रेक्षा )

लक्षण—दोहा।

माना इत्यादिक बचन आवत नहिं जेहि ठौर।
उत्प्रेक्षा गम गुप्त सो भूषण कहत अमौर ॥१०६॥

उदाहरण—मनहरण

देखत ऊँचाई उदरत' पाग, सूधी राह ढोल हू मे चढ़ै ते

---

१ दरमाह, खिराज, या जो किसी के पास भेजा जावे।

२ गिरती है उतरती है।

जे साहस निकेत हैं। सिवाजी हुकुम तेरो पाय पैदलन सलहेरि परनालो[1] ते वै जीते जनु[2] खेत हैं ॥ सावन भादों की भारी कुहू की अँध्यारी चढ़ि दुग्ग पर जात मावलीदल[3] सचेत हैं। भूपन[4] भनत ताकी बात मैं विचारी तेरे परताप रवि की उज्यारी गढ़ लेत हैं ॥१०७॥

पुनः दोहा

और गढोई नदी,नद सिव गढपाल दरयाव[5]।
दौरि दौरि चहुँ ओर ते मिलत आनि यहि भाव ॥१०८॥

---

१ यह किला १६५९ के अन्त में शिवाजी के अधिकार में आया। बीजापुर की ओर से सिद्दी जौहर ने इसे मई १६६० में फिर छीन लेने के विचार से घेरा, पर यह सफल मनोरथ न हुआ। तब स्वयं बीजापुराधीश ने १६६१ में इसे घेर कर जीत लिया, परन्तु शिवाजी ने इसे मार्च १६७३ ई० में फिर से छीनकर अपने अधिकार में कर लिया। सन १६७६ में एक बार शिवाजी ने इसे फिर खोया और जीता।

२ जैसे साफ मैदान हो। अर्थात् इतने ऊँचे किलों पर पैदल गए यों चढ़ गए जैसे कोई समथल भूमि पर दौड़े।

३ पहाड़ी देश के रहनेवाले शिवाजी के पैदल सिपाही।

४ इस छंद में गम्योत्प्रेक्षा अलंकार बहुत साफ नहीं है, किंतु निकल आता है।

५ समुद्र।

## रूपकातिशयोक्ति

लक्षण—दोहा

ज्ञान करत उपमेय को जहँ केवल उपमान।
रूपकातिशय-उक्ति सो भूषन कहत सुजान ॥ १०९ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

वासव से विसरत विक्रम की कहा चली, विक्रम लखत बीर बखत बुलंद के। जागे तेज वृंद सिवा जी नरिंद मसनंद माल मकरंद कुलचंद साहिनंद के॥ भूषन भनत देस देस वैरि नारिन मैं होत अचरज घर घर दुख दंद के। कनकलतानि[1] इंदु, इंदु माहिं अरविंद, झरैं अरविंदन ते बुंद मकरंद के॥११०॥

## भेदकातिशयोक्ति

लक्षण—दोहा

जेहि थर आनहि भाँति की बरनत बात कछूक।
भेदकातिसय-उकि सो भूषन कहत अचूक ॥१११॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

श्रीनगर[2] नयपाल जुमिला[3] के छितिपाल भेजत रिसा-

---

१ सोने की बाँहों ( सी देह ) में चन्द्रमा ( सा मुख ), चन्द्रमा ( से मुख ) में कमल ( से नेत्र ) और कमन ( जैसे नेत्रों ) से मकरंद ( के समान आँसू ) बूँद झर रही है।

२ काश्मीर की राजधानी।

३ इस नाम के किसी स्थान का पता नहीं चलता। एक स्थान जलना

ल[१] चौर यह कुही बाज की। मेवार[२], ढुँढार[३] मारवाड़[४] औ बुंदेलखंड[५] भारखंड[६] बाँधौ धनी[७] चाकरी इलाज की ॥ भूषन जे पूरब पछाँह नरनाह ते वै ताकत पनाह दिलीपति सिरताज की। जगत को जैतवार जीत्यो अवरंगजेब न्यारी रीति भूतल निहारी सिवराज की ॥ ११२ ॥

---

था जो औरंगाबाद के पूरब की ओर जयदेव राय मनसबदार दिल्ली के देश में बसा था। अथवा यह फारसी शब्द जुमला (अर्थात् सब कहीं के) हो सकता है।

१ हरसाल, खिराज।

२ उदयपुर की रियासत।

३ रियासत अंबर अर्थात् जयपुर।

४ रियासत जोधपुर।

५ इसमें अब चार सरकारी जिले झाँसी, बाँदा, हमीरपुर और जालौन, एवं जिला इलाहाबाद की तीन तहसीलें और २०–२२ देशी रियासतें हैं। छत्रसाल के पिता चंपतिराय ने कुछ दिनों मुगलों की सेवा स्वीकार की थी और बुंदेलखंड के अन्य सरदार भी औरंगजेब के वशीभूत हो गए थे। इसका विस्तृत हाल भूमिका में देखिए।

६ उड़ीसा में गोंड़वाने के पूरब में है। इस उड़ीसा को कासी कहते हैं, क्योंकि यहाँ पहले संस्कृत की बड़ी चर्चा थी।

७ बांधव का राजा। भूषण जी का तात्पर्य यह है कि इतने इतने नामी देशों के राजा महाराज औरंगजेब को कर देते, उसकी सेवा तक स्वीकार करते एवं उसकी शरण में रहते थे, पर शिवाजी का ढंग कुछ न्यारा ही था। वे बादशाह की बिल्कुल परवा न करते और उनसे सदा लड़ाई झगड़ा करते थे।

## अक्रमातिशयोक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ हेतु अरु काज मिलि होत एक ही साथ।
अक्रमातिसय-उक्ति सो कहि भूषन कविनाथ ॥ ११३ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

उद्धत अपार तव दुंदुभी धुकार सग लघैं पारावार बाल वृंद रिपुगन के। तेरे चतुरग के तुरगन के रँगेरज[1] साथही उड़ात रजपुंज[2] हैं परन[3] के॥ दच्छिन के नाथ सिवराज! तेरे हाथ चढ़ैं धनुष के साथ गढ़ कोट दुरजन के। भूषन असीसैं, तोहिं करत कसीसैं[4] पुनि बानन के साथ छूटैं प्रान तुरकन के ॥ ११४ ॥

## चंचलातिशयोक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ हेतु चरचाहि मैं काज होत ततकाल।
चंचलातिसय-उकि सो भूषन कहत रसाल ॥ ११५ ॥

---

१ घोड़ों के धूल से रँग जाने से अर्थात् धावे के लिए चलने ही से।

२ राज्यश्री का ढेर।

३ शत्रुओं के। इस पद में पूरा भयानक रस है।

४ कशिश करते ही अर्थात् बाण खींचते ही।

उदाहरण—दोहा

आयो आयो सुनत ही सिव सरजा तुव नावँ।
वैरि नारि दृग जलन सौं बूडि जात अरि गावँ॥ ११६॥

अन्यच्च—कवित्त मनहरण

गढनेर[1] गढ[2] चाँदा[3] भागनेर[4] बीजापुर नृपन कि नारी रोय हाथन मलति हैं। करनाट[5] हबस[6] फिरंगहू[7] विलायत[8]

---

१ व २ गढनेर अर्थात् नगरगढ नामक एक देश कड़ा मानिकपुर के समीप था जिसमें पहाड़ियाँ और जंगल बहुत थे। इसे मुगलों ने १५६० में जीत लिया।

३ इसे मरहठों ने अपने अधिकार में कर लिया था और अंत को कर्नल ऐडम्स ने उनसे मई सन् १८१८ में जीत लिया।

४ भागनेर अर्थात् भागनगर को गोलकुंडावाले मुहम्मद कुतुबुल्मुल्क ने अपनी प्रिय पत्नी भागमती के नाम पर चार मील पर बसाया था। यही वर्तमान हैदराबाद शहर है।

५ करनाटक पर शिवाजी ने १६७६–७८ ई० में धावा किया था। यहाँ पर उस धावे का कथन नहीं है वरन् केवल आतंक का है। कर्नाटक दो थे, एक पूर्वी और दूसरा पश्चिमी। पूर्वी करनाटक पर सन् १६७६–७८ में धावा हुआ था, किंतु पश्चिमी पर सन् १६७३ के पूर्व कई बार लूट पाट तथा धावे हुए थे।

६ हबशियों का स्थान अबिसीनिया।

७ योरप अथवा बाहर का देश फिरंगाना।

८ मुसलमानों की विलायत (अफगानिस्तान, तुर्किस्तान, फारस इत्यादि)।

बलख[1] रूम[2] अरितिय छतियाँ दलति हैं ॥ भूषन भनत साहि तनै सिवराज एते मान तव धाक आगे दिसा उबलति हैं। तेरी चमू चलिबे की चरचा चले ते चक्रवर्तिन की चतुरंग चमू बिचलति हैं ॥ ११७ ॥

## अत्यंतातिशयोक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ हेतु ते प्रथम ही प्रगट होत है काज।
अत्यतातिसयोक्ति सो कहि भूषन कविराज ॥ ११८ ॥

उदाहरण-कवित्त मनहरण

मंगन मनोरथ के प्रथमहि दाता तोहिं कामधेनु कामतरु सो गनाइयतु है। याते तेरे गुन सब गाय को सकत कवि, बुद्धि अनुसार कछु तऊ गाइयतु है ॥ भूषन भनत साहि तनै सिवराज निज बखत बढ़ाय करि तोहि ध्याइयतु है। दीनता को डारि औ अधीनता बिडारि दीह दारिद को मारि तेरे द्वार आइयतु है ॥ ११९ ॥

पुन—दोहा

कवि तरुवर सिव सुजसरस सींचे अचरज मूल।
सुफल होत है प्रथम ही पीछे प्रगटत फूल[3] ॥ १२० ॥

---

१ अफगानिस्तान का एक प्रसिद्ध शहर।

२ टरकी।

३ फूलना, प्रसन्नता। श्लेष में कथन है।

## सामान्य विशेष

लक्षण-दोहा

कहिवे जहँ सामान्य है कहै जु तहाँ विशेष।
सो सामान्य विशेष है बरनत सुकवि अशेष॥ १२१॥

उदाहरण-दोहा

और नृपति भूषन कहैं करैं न सुगमौ काज।
साहि तनै सिव सुजस तो करै कठिनऊ आज॥ १२२॥

पुनः—मालती सवैया

जीति लई बसुधा सिगरी घमसान घमंड कै बीरन हू की। भूषन भौंसिला छीन लई जगती उमराव अमीरन हू की॥ साहि-तनै सिवराज कि धाकनि छूटि गई धृति धीरन हू की। मीरन के उर पीर बढ़ी यौं जु भूलि गई सुधि पीरन हू की॥ १२३॥

## तुल्ययोगिता

लक्षण-दोहा

तुल्यजोगिता तहँ धरम जहँ बरन्यन[1] को एक।
कहुँ अबरन्यन[2] को कहत भूषन बरनि बिबेक॥ १२४॥

उदाहरण-मनहरण दंडक

चढ़त तुरंग चतुरंग साजि सिवराज चढ़त प्रताप दिन

---

१ उपमेयों का।

२ उपमानों का।

दिन अति जग मैं। भूपन चढत मरहट्टन के चित्त चार खग्ग खुलि चढत हे अरिन के अग मैं॥ भोसिला के हाथ गढ कोट हैं चढत अरिजोट हैं चढत एक[1] मेरु गिरि खृग मैं। तुरकान गन व्योमयान हैं चढत बिनु मान है चढ़त बदरंग[2] अवरंग मैं॥ १२५॥

अन्यच्च-दोहा

सिव सरजा भारी भुजन भुव भरु धर्‌यो सभाग।
भूपन अब निहचिंत हैं सेसनाग दिगनाग॥ १२६॥

द्वितीय-लक्षण दोहा

हित अनहित को एक सो जहँ बरनत व्यवहार।
तुल्यजोगिता और सो भूपन ग्रंथ विचार॥ १२७॥

उदाहरण-कवित्त मनहरण

गुनन[3] सौं इनहूँ को बाँधि लाइयतु पुनि गुनन[4] सौं उनहूँ को बाँधि लाइयतु है। पाय[5]गहि इनहूँ को रोज ध्याइयतु अरु पाय[6]गहि उनहूँ को रोज ध्याइयतु है॥ भूपन भनत

---

१ अरिन के जोड़े एक होकर अर्थात् बहुत से अरि साथ साथ।

२ बिनमाा औरंग में बदरंग चढ़ता है।

३ गुण अर्थात् अपने अच्छे गुणों के कारण।

४ रस्सियों से।

५ पैर छूकर।

६ पाकर, पकड़ कर।

महराज सिवराज रस रोस तो हिये मैं एक भाँति पाइयतु है। दोहाई[1] कहे ते कवि लोग ज्याइयतु अरु दोहाई[2] कहे ते अरि लोग ज्याइयतु है ॥ १२८ ॥

## दीपक

लक्षण—दोहा

वर्न्य अवर्न्यन को धरम जहँ बरनत हैं एक।
दीपक ताको कहत हैं भूषन सुकवि विवेक ॥ १२९ ॥

उदाहरण—मालती सवैया

कामिनि कंत सों जामिनि चंद सों दामिनि पावस मेघ घटा सों। कीरति दान सों सूरति ज्ञान सों प्रीति बड़ी सनमान महा सों ॥ भूषन भूषन सों तरुनी नलिनी नव पूषनदेव[3] प्रभा सों। जाहिर चारिहु ओर जहान लसै हिंदुवान खुमान सिवा सों ॥ १३० ॥

## दीपकावृत्ति

लक्षण—दोहा

दीपक पद के अरथ जहँ फिरि फिरि करत बखान।
आवृति दीपक तहँ कहत भूषन सुकवि सुजान ॥ १३१ ॥

---

१ दोहा ( छंद ) कहने से।

२ दोहाई करने से, शरण आने से।

३ सूर्य्य देवता।

उदाहरण—दोहा

सिव सरजा तव दान को करि को सकत बखान ?
बढ़त नदीगन दान जल उमडत नद गजदान ॥ १३२ ॥

पुन—मालती सवैया

चक्कवती चकता चतुरंगिनि चारिउ चापि लई दिसि चक्का। भूप दरीन दुरे भनि भूषन एक अनेकन बारिधि नक्का॥ औरँग साहि सों साहि को नंद लरो सिव साहि बजाय कै डंका। सिंह की सिंह चपेट सहै गजराज सहै गजराज को धंका॥ १३३॥

अन्यच—मनहरण दंडक

अटल रहे हैं दिगअंतन के भूप धरि रैयति को रूप निज देस पेस करि कै। राना[1] रह्यो अटल बहाना करि चाकरी को बाना तजि भूषन भनत गुन भरि कै॥ हाडा[2] रायठौर[3] कछवाहे[4] गौर[5] और रहे अटल चकत्ता को चमाऊ[6] धरि डरि कै।

---

१ महाराणा उदयपुर।

२ हाडा क्षत्रिय बूँदी और कोटा में राज्य करते हैं।

३ जोधपुर के महाराज।

४ कछवाहे अर्थात् कुशवंशी क्षत्रिय जैसे अम्बर ( जयपुर ) वाले।

५ गौरों की रियासत छोटी थी जिसकी राजधानी सुपुर ( राजपूताना ) में थी। सिंधिया ने उसके बहुतेरा पर कब्जा कर लिया। पृथ्वीराज के समय में गौर राजाओं का बड़ा मान और प्रभुत्व था।  ६ चँवर।

अटल सिवाजी रह्यो दिल्ली को निदरि धीर धरि ऐंड धरि तेग धरि गढ धरि कै ॥ १३४ ॥

## प्रतिवस्तूपमा

लक्षण-दोहा

'वाक्यन को जुग होत जहँ एकै अरथ समान ।
जुदो जुदो करि भाषिए प्रति वस्तूपम जान ॥ १३५ ॥

उदाहरण—लीलावती छंद[1]

मद जल धरन द्विरद बल राजत, बहु जल धरन जलद छवि साजै। पुहुमि धरन फनि नाथ लसत अति, तेज धरन ग्रीषम रवि छाजै ॥ खग्ग धरन सोभा वहँ राजत, रुचि भूषन गुन धरन समाजै। दिल्लि दलन दच्छिन दिसि थंभन, ऐंड[2] धरन सिवराज बिराजै ॥ १३६ ॥

## दृष्टांत

लक्षण-दोहा

जुग वाक्यन को अरथ जहँ प्रतिबिंबित सो होत ।
तहाँ कहत दृष्टांत हैं भूषन सुमति उदोत ॥ १३७ ॥

---

१ इसका लक्षण यह है—"लघुगुरु को जहँ नेम नहिं बत्तिस कल सब जान ।
तरल तुरंगम चाल सो लीलावती बखान ॥"

२ "ऐंड एक सिवराज निबाही । करै आपने चित [illegible] आठ पातसाही
झकझोरै । सूबन पकरि दण्ड लै छोरै ॥" ( अनर्घ [illegible]

उदाहरण-दोहा

सिव ! औरंगहि जिति सकै और न राजा राव।
हत्थिमत्थ पर सिंह बिनु आन न घालै घाव ॥ १३८ ॥
चाहत निरगुन सगुन को ज्ञानवंत गुनधीर।
यही भाँति निरगुन गुनिहि सिवा नेवाजत वीर ॥ १३९ ॥

पुन—मालती सवैया

देत तुरी गन गीत सुने बिनु देत करी गन गीत सुनाए।
भूषन भावत भूप न आन जहान खुमान कि कीरति गाए॥
मगन को भुवपाल घने पै निहाल करै सिवराज रिझाए। आन
ऋतैं बरसैं सरसै उमड़ैं नदियाँ ऋतु पावस पाए[1] ॥ १४० ॥

## निदर्शना[2]

लक्षण-दोहा

सदृश वाक्य जुग अरथ को करिए एक अरोप।
भूषन ताहि निदर्शना कहत बुद्धि दे ओप ॥ १४१ ॥

उदाहरण-मालती सवैया

मच्छहु कच्छ मैं कोल नृसिंह मैं बावन मैं भनि भूषन जो

१ इस छंद से विदित होता है कि भूषणजी ने शिवराज से बहुत कुछ दान पाया था।

२ दृष्टांत और निदर्शना में भेद यह है कि पहले में वाचक नहीं होता, पर दूसरे में होता है। प्रतिवस्तूपमा और इन दोनों में यह अन्तर है कि उसमें दोनों समवाक्य स्वतंत्र होते हैं, पर इन दोनों में नहीं होते।

है। जो द्विजराम में जो रघुराम में जोव कह्यो बलरामहु को है॥ बौद्ध में जो अरु जो कलकी महँ विक्रम ह्वैबे को आगे सुनो है। साहस भूमि-अधार सोई अब श्री सरजा सिवराज में सो है॥ १४२॥

अपरंच—कवित्त मनहरण

कीरति सहित जो प्रताप सरजा में वर मारतंड माँझ तेज चाँदनी सो जानी मैं। सोहत उदारता औ सीलता खुमान में सो कंचन में मृदुता सुगंधता बखानी मे॥ भूषन कहत सब हिंदुन को भाग फिरै चढे ते कुमति चकता हू की निसानी मैं। सोहत सुबेस दान कीरति सिवा में सोई निरखी अनूप रुचि मोतिन के पानी मैं॥ १४३॥

अन्यच्च-दोहा

औरन को जो जनम है, सो याको यक रोज।
औरन को जो राज सो, सिव सरजा की मौज॥ १४४॥
साहिन सों रन माँडिबो कीबो सुकबि निहाल।
सिव सरजा को ख्याल है औरन को जजाल॥ १४५॥

## व्यतिरेक[1]

लक्षण—दोहा

सम छबिवान दुहून में, जहँ बरणन बढ़ि एक।
भूषण कबि कोविद सबै, ताहि कहत व्यतिरेक॥ १४६॥

---

१ इसमें अन्य कवि प्राय उपमेय उपमान का भी संबंध जोड़ते हैं।

उदाहरण—छप्पय

त्रिभुवन मैं परसिद्ध एक अरि बल वह खंडिय।
यहि अनेक अरि बल विहंडि रन मंडल मंडिय॥
भूषन वह ऋतु एक पुहुमि पानिपहि बढावत।
यह छहु ऋतु निसि दिन अपार पानिप सरसावत॥
सिवराज साहि सुव सत्य नित हय गय लक्खन संचरइ।
यकइ गयंद यकइ तुरँग किमि सुरपति सरवरि करइ॥१४७॥

पुनरपि—कवित्त मनहरण

दावन[1] दुगुन दुरजोधन ते अवरंग भूषन भनत जग राख्यो छल मढ़ि के। धरम धरम, बल भीम, पैज अरजुन, नकुल अकिल, सहदेव तेज चढ़ि कै॥ साहि के सिवाजी गाजी, करचो आगरे में चंड पांडवनहू ते पुरुषारथ सुबढि कै। सूने लाख भौन ते कढे वै पाँच राति, तैंजु धोस लाख चौकी ते अकेलो आयो कढि कै॥१४८॥

## सहोक्ति

लक्षण—दोहा

वस्तुन को भासत जहाँ, जन रंजन सह भाव।

---

१ दुर्योधन ने छल से पांडवों को लाक्षागृह में जलाने का प्रबंध किया था। सो धमराज के धर्म, भीमसेन के बल, अर्जुन की पैज, नकुल की बुद्धि और सहदेव के तेज से पांडवों का उद्धार हुआ। इसी पर उक्ति करके कवि सिवाजी के दिल्ली से निकल आने पर उनकी तुलना पाँचो भाइयों से करता है।

ताहि सहोक्ति बखानहीं, जे भूषन कबिराव ॥ १४९ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

छूट्यो है हुलास आमखास एक संग छूट्यो हरम सरम एक संग बिनु ढंग ही। नैनन[1] ते नीर धीर छूट्यो एक संग छूटो सुख रुचि मुख रुचि त्योंही बिन रंग ही॥ भूषन बखाने सिवराज मरदाने तेरी धाक बिललाने न गहत बल अंग ही। दक्खिन को सूबा पाय दिल्ली के अमीर तजैं उत्तर को आस जीव आस एक संग ही॥ १५० ॥

## विनोक्ति

लक्षण—दोहा

बिना कछू जहँ बरनिए कै हीनो कै नीक।
ताको कहत विनोक्ति है कवि भूषन मति ठीक ॥ १५१ ॥

उदाहरण—दोहा

सोभमान जग पर किए सरजा सिवा खुमान।
साहिन सों बिनु डर अगड[2] बिनु गुमान को दान ॥१५२॥

पुन—मालती सवैया

को कविराज विभूषन होत बिना कवि साहितनै को कहाए?। को कविराज सभाजित होत सभा सरजा के बिना गुन गाए?॥ को कविराज भुवालन भावत भौंसिला के मन

१ भयानक रसपूर्ण।

२ अकड़।

मैं बिनु भाए ?। को कविराज चढ़ै गज बाजि सिवाजि कि मौज मही बिनु पाए ?॥ १५३॥

अन्यच्च—कवित्त मनहरण

बिना लोभ को बिवेक बिना भय युद्ध टेक साहिन सों सदा साहि तनै सिरताज के। बिना ही कपट प्रीति बिना ही कलेस जीति बिना ही अनीति रीति लाज के जहाज के॥ सुकवि समाज बिन अपजस काज भनि भूषन भुसिल[1] भूप गरीबनेवाज के। बिना ही भुराई ओज बिना काज घनो फौज बिना अभिमान मौज राज सिवराज के॥ १५४॥

कीरति को ताजी करी बाजि चढ़ि लूटि कीन्हीं भई सब सेन बिनु बाजी बिजैपुर[2] की। भूषन भनत भौंसिला भुवाल धाक ही सों धीर धरत्री[3] न फौज कुतुब के धुर की॥ सिंह उदैभान बिन अमर सुजान बिन मान बिन कीन्ही साहियी त्यों दिलीपुर की। साहिसुव महाबाहु सिवाजी सलाह बिन कौन पातसाह की न पातसाही मुरकी॥ १५५॥

## समासोक्ति

लक्षण—दोहा[4]

बरनन[4] कीजै आन को ज्ञान आन को होय।

---

१ भौंसिला। २ बीजापुर। ३ धरैगी ( बुंदेलखंडी बोली )।

४ यह लक्षण असमथ है। प्रस्तुत के वर्णन में जहाँ अप्रस्तुत की स्फुर्ति मात्र हो, वहाँ समासोक्ति अलंकार होता है।

समासोकि भूपन कहत कवि कोविद सब कोय ॥ १५६ ॥

उदाहरण—दोहा

बड़ो डील लखि पील[1] को सबन तज्यो बन थान।
धनि सरजा तू जगत में ताको हर्यो गुमान ॥१५७॥
तुही साँच द्विजराज है तेरी कला प्रमान।
तो पर सिव किरपा करी जानत सकल जहान ॥ १५८ ॥

अपरंच—कवित्त मनहरण

उत्तर पहार विधनोल[2] खँडहर[3] झारखंडहु[4] प्रचार चारु केली है विरद की। गोर[5] गुजरात अरु पूरब पछाँह ठौर जंतु जंगलीन की बसति मारि रद की ॥ भूपन जो करत न जाने बिनु घार सोर भूलि गयो आपनी ऊँचाई लखे कद की। खोइयो प्रबल मदगल गजराज एक सरजा सों बैर कै बड़ाई निज मद की ॥ १५९ ॥

---

१ हाथी, यहाँ औरंगजेब।

२ इसका नाम बिदरूर या बिदनूर भी था। यह मंगलोर (मैसूर) के पास इसी नाम के प्रांत की राजधानी थी। इसे शिवाजी ने सन् १६६४ में जीता था।

३ चंबल और नर्मदा के बीच सुलतानपुर के समीप एक कस्बा।

४ छंद नं० ११२ का नोट देखिए।

५ गोर नामक शहर अफगानिस्तान में था जहाँ से शहाबुद्दीन गोरी आया था।

# परिकर—परिकरांकुर

लक्षण—दोहा

साभिप्राय विसेषननि भूषन परिकर मान।
साभिप्राय विसेष्य ते परिकर अंकुर जान॥ १६०॥

उदाहरण। परिकर। कवित्त मनहरण

बचैगा न समुहाने बहलोलखाँ[1] अयाने भूषन बखाने दिल आनि मेरा बरजा। तुझ ते सवाई तेरा भाई[2] सलहेरि पास कैद किया साथ का न कोई बीर गरजा॥ साहिन के साहि उसी औरँग के लीन्हे गढ़ जिसका तू चाकर औ जिसकी है परजा। साहिकाललन दिलीदलका दलन अफजल का मलन सिवराज आया सरजा॥ १६१॥

जाहिर जहान जाके धनद समान पेखियतु पासवान यों खुमान चित चाय हैं। भूषन भनत देखे भूख न रहत सब

---

१ छंद ६६ का नोट देखिए। बहलोल औरंगजेब का चाकर या प्रजा न था। एक बहलोल नामक छोटा सरदार दिल्ली का भी था। बीजापुरी बहलोल दो बार मुगलों की सहायता लेकर शिवाजी से लड़ कर हारा था। इसी से व्यंग्य से भूषण उसे दिल्ली का चाकर और प्रजा कहते हैं, मानो वह अपने स्वामी बीजापुर-नरेश की भक्ति न करके दिल्ली की करता था।

२ यह कौन भाई था, सो अज्ञात है। सम्भवतः बहलोल का सगा, चचेरा, ममेरा, मौसेरा, पगड़ी बदल आदि भाइयों में से कोई बड़ा भाई सलहेरि के युद्ध में पकड़ा गया होगा।

आपही सों जात दुख दारिद बिलाय हैं॥ खीझे ते खलक माहिं खलभल डारत है रीझे ते पलक माहिं कीन्हे रंक राय हैं। जग जुरि अरिन के अग को अनंग कीवो दीबो सिव साहब के सहज सुभाय हैं ॥ १६२ ॥

अन्यच्च—दोहा

सूर सिरोमनि सूर कुल सिव सरजा मकरंद ।
भूषन क्यों औरँग जिते कुल मलिच्छ कुल चंद ॥१६३॥

परिकरांकुर—दोहा

भूषन भनि सबही तबहिं जीत्यो हो जुरि जंग ।
क्यों जीते सिवराज सों अब अंधक[1] अवरंग ? ॥१६४॥

## श्लेष

लक्षण—दोहा

एक बचन में होत जहँ बहु अर्थन को ज्ञान ।
स्लेस कहत हैं ताहि को भूषन सुकबि सुजान ॥१६५॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

सीता[2] संग सोभित सुलच्छन[3] सहाय जाके भूपर

---

१ अंधक दैत्य को शिव ( शंकरजी ) ने मारा था।

२ सीता जी संग हैं अथवा श्री अर्थात् लक्ष्मी सा ( उसके ) संग है।

३ लक्ष्मणजी अथवा सु ( सुंदर ) लक्षण अर्थात् गुण।

भरत[1] नाम भाई[2] नीति चारु है। भूषन भनत कुल सूर कुल भूषन हैं दासरथी[3] सब जाके भुज भुव भारु है॥ अरि लंक[4] तोर जोर जाके संग बानर[5] रहे सिंधुर[6] हैं बाँधे जाके दल को न पारु है। तेगहि[7] कै भेंटे जौन[8] राकस मरद जाने सरजा सिवाजी राम ही को अवतारु है॥ १६६॥

पुन

देखत सरूप को सिहात न मिलन काज जग जीतिबे की जामैं रीति छल बल की। जाके पास आवै ताहि निधन करति वेगि भूषन भनत जाकी संगति न फल की॥ कीरति कामिनि राची सरजा सिवा की एक बस कै सकै न बस करनी सकल

---

१ भरतजी अथवा भरता है नाम अर्थात् नाम व्याप्त करता है।

२ भाई अर्थात् भ्राता अथवा भायी अर्थात् पसन्द आई।

३ दशरथजी के पुत्र अथवा सब रथी जिसके दास (हैं)।

४ लंका अथवा कमर।

५ बानर अर्थात् बंदर हैं अथवा बाण रहैं।

६ सिंधु अर्थात् समुद्र बाँधा रहे (सेतु बंधन) अथवा सिंधुर अर्थात् हाथी बाँधे रहें।

७ ते गहि अर्थात् उन्हें पकड़ कर अथवा तलवार ही से।

८ जौन राकस मरद जानै अर्थात् जो राक्षसों को मर्दना जानता है अथवा जो नर (मनुष्य) अकस (शत्रु) बन बनता है उसे तेगहा से भेंटता है अर्थात् मार डालता है। इस कविता के अर्थ चाहे राम पक्ष में लगाइए चाहे शिवाजी पर।

की। चचल सरस एक काहू पै न रहै दारी[1] गनिका समान सुबेदारी दिली दल की ॥ १६७ ॥

## अप्रस्तुत प्रशंसा

लक्षण—दोहा

प्रस्तुत लीन्हे होत जहँ, अप्रस्तुत परसंस।
अप्रस्तुत परसंस सो कहत सुकवि अवतंस ॥ १६८ ॥

उदाहरण—दोहा

हिंदुनि सों तुरकिनि कहैं तुम्हैं सदा संतोष।
नाहिन तुम्हरे पतिन पर सिव सरजा कर रोष ॥ १६९ ॥
अरितिय भिल्लिनि सों कहैं धन धन जाय इकंत।
सिव सरजा सों वैर नहिं सुखी तिहारे कंत ॥ १७० ॥

पुनः मालती सवैया

काहु पै जात न भूषन जे गढपाल कि मौज निहाल रहे हैं।
आवत हैं जु गुनी जन दच्छिन भौंसिला के गुन गोत लहे हैं॥
राजन राव सबै उमराव खुमान कि धाक धुके यों कहे हैं।
सक नहीं, सरजा सिवराज सों आजु दुनी में गुनी निरमै हैं ॥ १७१ ॥

---

१ छिनाल स्त्री। इस छंद को गणिका एवं दक्षिण की सूबेदारी दोनों ही पक्षों में ले सकते हैं।

## पर्य्यायोक्ति

### लक्षण—दोहा

बचनन की रचना जहाँ बर्णनीय पर आनि।
परजायोकति कहत हैं भूषन ताहि बखानि॥ १७२॥

### उदाहरण—मनहरण दंडक

महाराज सिवराज तेरे बैर देखियतु घन बन है रहे हरम हबसीन के। भूषन भनत तेरे बैर रामनगर[1] जवारि[2] पर बह-बहे रुधिर नदीन के॥ सरजा समत्थ बीर तेरे बैर बीजापुर बैरी बैयरनि[3] कर चीन्ह न चुरीन के। तेरे रोस देखियत आगरे दिल्ली में बिन सिंदूर के बुंद मुख इंदु जमनीन[4] के॥ १७३॥

---

१ इस नाम के कई नगर हैं। यह रामनगर कदाचित् रामगिरि एवं रामगढ़ के निकटवाला है। इसी को रामनेर भी कहा है।

२ छं० नं० २०६ देखिए। शिवाजी ने सन् १६७१ में एक रामनगर जीता तथा दूसरे साल अन्य रामनगर तथा जौहर राज्य जीते।

३ स्त्रियों के (पच्छिमी बोली)।

४ इस छंद में मुसलमानों की स्त्रियों के मस्तक पर सिंदूर का अभाव दिखला कर उनकी वैधव्यावस्था व्यंजित की गई है। अब कुछ मुसलमानों के यहाँ ब्याह के दिन सिंदूर के बुंदे से सोहाग लिया जाता है, पर तत्पश्चात् उसका व्यवहार नहीं होता। उन दिनों सम्भव है कि मुसलमानों में भी सधवा स्त्रियाँ सदा सिंदूर लगाती हों।

## व्याजस्तुति

लक्षण—दोहा

सुस्तुति में निंदा कढ़ै निंदा में स्तुति होय।
व्याजस्तुति ताको कहत कवि भूषन सब कोय ॥ १७४ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

पीरी पीरी ह्वै तुम देत हौ मँगाय हमैं सुवरन[1] हम सौं परखि करि लेत हौ। एक पलही मैं लाख[2] रूखन सौं लेत लोग तुम राजा ह्वै कै लाख दीबे को सचेत हौ॥ भूषन भनत महराज सिवराज बड़े दानी दुनी ऊपर कहाए केहि हेत हौ ?। रीझि हँसि हाथी[3] हमैं सब कोऊ देत कहा रीझि हँसि हाथी एक तुमहियै देत हौ ? ॥ १७५ ॥

तू तो रातो दिन जग जागत रहत वेऊ जागत रहत राती दिन वनरत हैं। भूषन भनत तू बिराजै रज भरो वेऊ रज भरे देहिन दरी[4] मैं बिचरत है ॥ तूतो सूर गन को बिदारि बिहरत

---

१ सोना अथवा सुंदर वर्ण ( अक्षर ) अर्थात् छंद के शब्द।

२ लाख जो पलाशादि से निकलती है।

३ हाथ मिलाना। अर्थ हथेली का है।

४ पहाड़ी गुफा।

सुर-मंडलै[1] बिदारि वेऊ सुरलोक रत हैं। काहे ते सिवाजी गाजी तेरोई सुजसु होत तोसों अरिवर सरिवरि सी करत हैं ॥१७६॥

## आक्षेप

### लक्षण—दोहा

पहिले कहिये बात कछु, पुनि ताको प्रतिषेध।
ताहि कहत आक्षेप हैं भूषन सुकवि सुमेध[2] ॥१७७॥

### उदाहरण—मालती सवैया

जाय भिरौ न भिरे बचिहौ भनि भूषन भौंसिला भूप सिवा सों। जाय दरीन दुरौ दरिओ नजिके दरियाव लँघौ लघुता सों॥ सोछन काज वजीरन को कहैं बोल यों वदिल साहि सभा सों। छूटि गयो तो गयो परनालो सलाह कि राह गहौ सरजा सों॥ १७८॥

### द्वितीय लक्षण—दोहा

जेहि निषेध अभ्यास ही भनि भूषन सो और।
कहत सकल आक्षेप हैं जे कविकुल सिरमौर॥ १७९॥

### उदाहरण—कवित्त मनहरण

पूरब के उत्तर के प्रबल पछाहँ हु के सब बादसाहन के गढ़

---

१ युद्ध में मरे हुए लोग, कहा जाता है कि, सूर्य मंडल भेद कर स्वर्ग सिधारते हैं।

२ अच्छी मेधा अर्थात् बुद्धिवाले।

कोट हरते। भूपन कहैं यों अवरंग सों वजीर जीति लीवे को पुरतगाल सागर उतरते ।। सरजा सिवा पर पठावत मुहीम काज हजरत हम मरिबे को नहिं डरते। चाकर हैं उजुर कियो न जाय नेक पै कछू दिन उबरते तौ घने काज करते ।।१८०।।

## विरोध ( द्वितीय विषम )

लक्षण—दोहा

द्रव्य क्रिया गुन में जहाँ उपजत काज विरोध।
ताको कहत विरोध हैं भूपन सुकवि सुबोध ।। १८१ ।।

उदाहरण—मालती सवैया

श्री सरजा सिव तो जस सेत सों होत हैं वैरिन के मुँह कारे। भूपन तेरे अरुन्न प्रताप सफेद लखे कुनवा नृप सारे ॥ साहि तनै तव कोप कृसानु ते वैरि गरे सब निप वारे। एक अचभव होत वडो तिन ओठ गहे अ[illegible] ॥

उदाहरण—मालती सवैया

दच्छिननायक[1] एक तुही, भुव भामिनि को अनुकूल[2] है भावै। दीनदयाल न तो सो दुनी पर म्लेच्छ के दीनहिँ मारि मिटावै। श्री सिवराज भनै कवि भूषन तेरे सरूप को कोउ न पावै। सूर सुयस में सूरसिरोमनि हैकरि तू कुलचंद कहावै॥ १८४॥

## विभावना

लक्षण—दोहा

भयो काज बिन हेतुही, बरनत हैं जेहि ठौर।
तहँ विभावना होति है, कवि भूषन सिरमौर॥ १८५॥

उदाहरण—मालती सवैया

बीर बड़े बड़े मीर पठान खरो रजपूतन को गन भारो। भूषन आय तहाँ सिवराज लियो हरि औरँगजेब को गारो[3]॥ दीन्हों कुज्वाब दिलीपति को अरु कीन्हों वजीरन को मुँह कारो। नायो न माथहि दक्खिननाथ न साथ में फौज न हाथ हथ्यारो॥ १८६॥

---

१ वह पति जिसके कई स्त्रियाँ हों और जो सब से बराबर प्रेम रखता हो। अथवा दक्षिण देश का राजा।

२ वह पति जो एक-ही स्त्री हो अथवा मुआफ़िक़।

३ गर्व, अभिमान।

पुनः—दोहा

साहितनै सिवराज की सहज टेव यह ऐन।
अनरीझे दारिद हरै, अनखीझे अरि सैन ॥ १८७ ॥

## और दो विभावना

लक्षण—दोहा

जहाँ हेतु पूरन नहीं, उपजत है पर काज।
कै अहेतु ते और यों द्वै विभावना साज ॥ १८८ ॥

## उदाहरण

कारण अपूरे काज की उत्पत्ति। कवित्त मनहरण

दच्छिन को दावि करि बैठो है सइस्त खान पूना माहिं दूना करि जोर करवार[1] को। हिंदुवानखंभ गढ़पति दलथभ भनि भूषन भरैया कियो सुजस अपार को॥ मनसबदार चौकीदारन गँजाय महलन में मचाय महाभारत के भार को। तो सो को सिवाजी जेहि दो सौ आदमी सों जित्यो जंग सरदार सौ हजार असवार को॥ १८९ ॥

अहेतु ते कारज की उत्पत्ति। कवित्त मनहरण

ता दिन अखिल खलभलै खल खलक में जा दिन सिवा जी गाजी नेक करखत हैं। सुनत नगारन अगार तजि अरिन की दारगन भाजत न बार परखत हैं॥ छूटे बार बार छूटे बारन ते

१ करवाल, तलवार।

लाल देखि भूषन सुकवि बरनत हरखत हैं। क्यों न उतपात होहिं बैरिन के झुंडन में कारे घन उमड़ि अँगारे बरखत हैं ॥१६०॥

## और विभावना

लक्षण—दोहा

जहाँ प्रगट भूषन भनत हेतु काज ते होय।
सो विभावना औरऊ कहत सयाने लोय ॥१६१॥

उदाहरण—दोहा

अचरज भूषन मन बढ़्यो, श्री सिवराज खुमान।
तव कृपान धुव धूम ते, भयो प्रताप कृसान ॥ १६२ ॥

पुन.—कवित्त मनहरण

साहि तनै सिव! तेरो सुनत पुनीत नाम धाम धाम सबही को पातक कटत है। तेरो जस काज आज सरजा निहारि कविमन भोज बिक्रम कथा ते उचटत है॥ भूषन भनत तेरो दान संकलप जल अचरज सकल मही में लपटत है। और नदी नदन ते कोकनद होत तेरो कर कोकनद नदी नद प्रगटत है ॥ १६३ ॥

## विशेषोक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ हेतु समरथ भयहु प्रगट होत नहिँ काज।
तहाँ विसेसोकति कहत भूषन कविसिरताज ॥ १६४ ॥

उदाहरण—मालती सवैया

दै दस पाँच रुपैयन को जग कोऊ नरेस उदार कहायो। कोटिन दान सिवा सरजा के सिपाहिन साहिन को बिचलायो॥ भूषन कोऊ गरीबन सों भिरि भीमहुँ ते बलवंत गनायो। दौलति इंद्र समान बढ़ी पै खुमान के नेक गुमान न आयो॥ १९५॥

## असंभव

लक्षण—दोहा

अनहुवे की बात कछु प्रगट भई सी जानि।
तहाँ असंभव बरनिए सोई नाम बखानि॥ १९६॥

उदाहरण—दोहा

औरँग यों पछितात मैं करतो जतन अनेक।
सिवा लेइगो दुरग सब को जाने निसि एक॥ १९७॥

अन्यच्च—कवित्त मनहरण

जसन के रोज यों जलूस गहि बैठो जोव इंद्र आवै सोऊ लागै औरँग की परजा। भूषन भनत तहाँ सरजा सिवाजी गाजी[1] तिनको तुजुक[2] देखि नेकहू न लरजा॥ ठान्यो न

---

१ मुसलमानों में गाजी वह कहलाता था जो एक काफिर को मार डाले और यह बड़ी सम्मान की पदवी थी। इसी सम्मान के कारण भूषणजी कदाचित् शिवाजी के नाम के साथ अनेक ठौर गाजी लगा दिया करते थे, नहीं तो सच पूछिए तो इसे अशुद्ध ही समझना चाहिए। गजनेवाला भी अर्थ हो सकता है। संभव है, भूषण मुसलमानों को मारनेवाले हिन्दू को गाजी कहते हों। २ शान, महत्व।

सलाम मान्यो साहि को इलाम[1] धूम धाम कै न मान्यो राम सिंहहू[2] को बरजा। जासों वैर करि भूप बचै न दिगन्त ताके दंत तोरि तखत तरे ते आयो सरजा ॥ १६८ ॥

## असंगति ( प्रथम )

लक्षण—दोहा

हेतु अनत ही होय जहँ काज अनत ही होय।
ताहि असंगति कहत हैं भूषन सुमति समोय ॥ १६६ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

महाराज सिवराज चढ़त तुरंग पर ग्रीवा जाति नै करि गनीम अतिबल की। भूषन चलत सरजा की सैन भूमि पर छाती दरकति है खरी अखिल खल की ॥ कियो दौरि घाव उमरावन अमीरन पै गई कटि नाक सिगरेई दिली-दल की। सूरत[3] जराई कियो दाहु पातसाहु उर स्याही जाय सब पातसाही मुख झलकी ॥ २०० ॥

---

१ फ़रमान, इश्तिहार, ( यहाँ पर ) हुक्म।

२ ये जयपुराधीश महाराज मिर्ज़ा जयसिंह के पुत्र थे। जयसिंह के साथ जब शिवाजी दिल्ली को गए, तब येही दिल्लीश्वर की ओर से उनकी अगवानी को आए थे और उन्हें दिल्ली से निकल भागने में इन्होंने भी छिपकर सहायता दी थी।

३ पहले सन् १६६४ में और फिर १६७० में शिवाजी ने सूरत शहर को लूटा था। दोनों बार करोड़ों का माल इनके हाथ लगा और बादशाह की बड़ी बदनामी हुई। यहाँ के केवल मुसल्मानों को इन्होंने लूटा था।

## असंगति ( द्वितीय )

लक्षण—दोहा

आन ठौर करनीय सो करै और ही ठौर।
ताहि असगति और कवि भूषन कहत सगौर ॥ २०१ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

भूपति सिवाजी तेरी धाक सों सिपाहिन के राजा पात साहिन के मन ते अहं[1] गली। भौंसिला अभंग तू तौ जुरतो जहाँई जंग तेरी एक फते होति मानो सदा संग ली ॥ साहि के सपूत पुहुमी के पुरहूत कवि भूषन भनत तेरी खरग उदगली। सत्रुन की सुकुमारी थहरानी सुंदरी औ सत्रु के अगारन में राखे जंतु जगली ॥ २०२ ॥

## असंगति ( तृतीय )

लक्षण—दोहा

करन लगै औरै कछू करै औरई काज।
तहाँ असगति होति है कहि भूषन कविराज ॥२०३॥

उदाहरण—मालती सवैया

साहितनै सरजा सिव के गुन नेकहु भाषि सक्यो न प्रवीनो। उद्यत होत कछू करिवे को करै कछु वीर महा रस

---

१ अहंकार गल गया।

मीनो ॥ ह्याँते गयो चकतै[1] सुख देन को गोसलखाने[2] गयो दुख दीनो। जाय दिली दरगाह सुसाह को भूपन वैरि बनाय ही लीनो ॥ २०४ ॥

## विषम

लक्षण—दोहा

कहाँ बात यह कहँ वदै, यौं जहँ करत बखान।
तहाँ विषम भूपन कहत, भूपन सुकवि सुजान ॥२०५॥

उदाहरण—मालती सवैया

जावलि[3] बार सिंगारपुरी[4] औ जवारि[5] को राम के नेरि[6] को गाजी। भूपन भौंसिला भूपति ते सब दूरि किए करि

---

१ चकत्ता अर्थात् चगताइयों के वंशज औरंगजेब को।

२ गुसलखाने की घटना भूमिका में देखिए।

३ चन्द्रराव मोरे जावली का राजा था। उसे जीतकर शिवाजी ने सन् १६५५ ई० में राज्य छीन लिया। इसी स्थान पर शिवाजी ने सन् १६५६ में अफजलखाँ को मारा ( छ० न० ६३ नोट देखिए )।

४ कोंकण देश में रत्नागिरि शहर के पश्चिम-दक्षिण सिंगारपुर है। इसे १६६१ ई० में शिवाजी ने अपने अधिकृत किया।

५ रामनगर के निकट एक छोटा सा स्थान है। इसे जयपुर ( राजपूताने वाला नहीं ) भी कहते हैं। शायद यह चौहर हो जिसे शिवाजी ने १६७८ में जीता था।

६ छंद न० १७१ का नोट देखिए।

कीरति ताजो ॥ बैर कियो सिवजी सों खवासखाँ[1] डोडियै सैन बिजैपुर[2] बाजो । बापुरो एदिल साहि कहाँ कहाँ दिल्लि को दामनगीर सिवाजी ? ॥ २०६ ॥

लै[1] परनालो सिवा सरजा करनाटक[3] लौं सब देस बिमूँचे । बैरिन के भगे बालक बृन्द कहै कवि भूषन दूरि पहूँचे ॥ नाँघत नाँघत घोर घने बन हारि परे यों कटे मनो कूँचे । राजकुमार कहाँ सुकुमार कहाँ बिकरार पहार वे ऊँचे ? ॥ २०७ ॥

---

१ सन् १६७३ की घटना है ।

२ यह बीजापुर के प्रधान मन्त्री खान मुहम्मद का लड़का था और स्वयं मन्त्री भी था । जब प्रसिद्ध बादशाह अलीआदिलशाह (एदिल साही) मृतशय्या पर था, तब उसने खवासखाँ को अपने नाबालिग पुत्र सुल्तान सिकंदर का वली व पालक (Regent and guardian) सन् १६७२ में बनाया । सिवाजी से इसने कई समर किए पर यह स्वयं युद्ध में न गया । सन् १६७५ में यह छिपकर औरंगजेब से मिल गया और इसी कारण बहलोलखाँ (छन्द नं० ९९ का नोट देखिए) इत्यादि के इशारे पर मारा गया ।

३ छन्द नम्बर १०७ का नोट देखिए । यह छन्द सन १६५९ के परनाला विजय तथा १६६१–६२ के करनाटक विद्रोह का कथन करता है । पश्चिमी करनाटक में शिवाजी ने जो गड़बड़ मचाई थी, उसका भी हवाला इस छन्द में माना जा सकता है । छन्द नं० ११७ का नोट देखिए ।

४ छन्द नं० ११७ का नोट देखिए ।

## सम

लक्षण—दोहा

जहाँ दुहूँ अनुरूप को करिए उचित बखान।

सम भूषन तासों कहत भूषन सकल सुजान॥ २०८॥

उदाहरण—मालती सवैया

पंज हजारिन[1] बीच खड़ा किया मैं उसका कुछ भेद न पाया। भूषन यों कहि औरँगजेब उजीरन सों बेहिसाब रिसाया॥ कम्मर की न कटारी दई इसलाम ने गोसलखाना बचाया। जोर सिवा करता अनरत्थ भली भई हत्थ हथ्यार न आया॥ २०९॥

पुन—दोहा

कछु न भयो केतो गयो, हार्‌यो सकल सिपाह।

भली करे सिवराज सों, औरँग करे सलाह॥ २१०॥

## विचित्र

लक्षण—दोहा

जहाँ करत हैं जतन फल, चित्त चाहि विपरीत।

भूषन ताहि विचित्र कहि, बरनत सुकवि विनीत॥२११॥

---

१ पाँच हजार सेना जिस सरदार के अधिकार में हो। शिवा जी औरंगजेब के दरबार में पंजहजारियों में खड़े किए गए थे जिस पर वे बिगड़ उठे थे।

उदाहरण—दोहा

तैं जयसिंहहिं[1] गढ़ दिये, सिव सरजा जस हेत।
लीन्हें कैयो बरस मैं, बार न लागी देत॥ २१२॥

अन्यच—कवित्त मनहरण

वेदर[2] कल्यान[3] दै परेंडा[4] आदि कोट साहि एदिल गँवाय

---

१ ये जयपुर के महाराज थे, और औरंगजेब ने इन्हें "मिर्ज़ा" की उपाधि दी थी जिससे इनको "मिर्ज़ा जयसिंह" अथवा "मिर्ज़ा राजा" भी कहते हैं। ये सन् १६२१ ई० में गद्दी पर बैठे थे। (इनके बहुत दिनों बाद सवाई जयसिंह १६९९ में गद्दी पर बैठे और उन्होंने जयपुर शहर बसाया)। मिर्ज़ा जयसिंह और दिलेर खाँ सन् १६६५ में शिवाजी से लड़ने भेजे गए। जयसिंह ने सिंहगढ़ को घेरा और दिलेर खाँ ने पुरंधर को, और शिवाजी ने जयसिंह से दब कर सन्धि की जिसमें शिवाजी ने मुगलों के जितने किले जीते थे, वे सब और निज़ामशाही बादशाहों से जीते हुए ३२ किलों में से २० किले मिर्ज़ा राजा को भेंट किए और शिवाजी स्वयं मार्च १६६६ में आगरे गए, पर दिसम्बर में निकल आए। सन् १६६७ में इनका देहांत हुआ। ये शश (छ) हजारी मनसबदार थे।

२ बहमनीवंशज "बादशाहों" की राजधानी। इसे तथा कल्याणी को १६५७ में औरंगजेब ने जीता। पीछे यह शिवाजी को मिला।

३ कल्यान का सूबा कोंकण में था। पहले यह अहमदनगर के निज़ामशाही "बादशाहों" का था, पर सन् १६३६ में यह बीजापुर के अधिकार में आया और सन १६४८ में शिवाजी ने इसे बीजापुर के "बादशाह" आदिल शाह (एदिल) से जीत लिया।

४ इस (परेंडा) नाम का कोई किला या स्थान इतिहास में नहीं मिलता,

है नवाय निज सीस को। भूपन भनत भागनगरी[1] कुतुब साई[2] दै करि गँवायो रामगिरि[3] से गिरीस को॥ भौंसिला भुवाल साहि तने गढ़पाल दिन दोउ ना लगाय गढ लेत पँचतीस[4] को। सरजा सिवाजी जयसाह मिरजा को लीने सौ गुनी बड़ाई[5] गढ दीन्हे हैं दिलीस को॥ २१२॥

---

हाँ, एक किला परेंदा नामक था जिसका अपभ्रंश परेंसा जान पड़ता है। यह था पहले अहमदनगर का था और फिर आदिल शाह का हो गया जिससे सन् १६६० में इसे मुगलों ने जीता जिससे दूसरे ही साल शिवाजी ने इसे छीन लिया।

१ छंद नं० ११७ का नोट देखिए। शिवाजी ने यहाँ कर वसूल किया पर अधिकार नहीं पाया।

२ कुतुबशाह। छंद नं० ६२ का नोट देखिए।

३ इस नाम का एक परगना था जिसमें इसी (रामगिरि) नाम की एक पहाड़ी है और इसी के पास रामगढ़ अथवा रामगेरि का किला भी था।। यह गोलकुंडा की रियासत में था। छन्द नं० १७३ देखिए।

४ शायद पैंतीस किले शिवाजी ने मिर्जा जयसिंह को भेंट किए थे।

५ अर्थात् आपने जयसिंह को दब कर किले नहीं दिए वरन् हिंदू-रुधिर बहाने के ठौर अपना हार मान कर वे दे गढ़ दिए जिससे आपको बड़ाई हुई और यश मिला। छंद के पहलेवाले दोहे में भूपण जी ने यह शिवाजी के यश बढ़ाने का कारण कहा है पर बड़ी ही चतुराई से इसे "विचित्र" अलंकार के उदाहरण में लिखा।

## प्रहर्षण

लक्षण—दोहा

जहँ मन वांछित अरथ ते प्रापति कछु अधिकाय ।
तहाँ प्रहरषन कहत हैं भूषन जे कविराय[1] ॥२१४॥

उदाहरण—मनहरण दंडक ।

साहि तनै सरजा कि कीरति सों चारो ओर चाँदनी बितान छिति छोर छाइयतु है । भूषन भनत ऐसो भूप भौंसिला है जाको द्वार भिच्छुकन सों सदाई भाइयतु है ॥ महादानि सिवाजी खुमान या जहान पर दान के प्रमान जाके यों गनाइयतु है । रजत की हौंस किए हेम पाइयतु जासों हयन की हौंस किए हाथी पाइयतु है ॥ २१५ ॥

## विषादन

लक्षण—दोहा

जहँ चितचाहे काज ते उपजत काज विरुद्ध ।
ताहि विषादन कहत हैं भूषण बुद्धि विसुद्ध ॥२१६॥

उदाहरण—मालती सवैया

दारहि[2] दारि[3] मुरादहि[4] मारि कै संगर

---

१ वास्तव में यहाँ दूसरे प्रहर्षण के लक्षण और उदाहरण हैं। भूषण ने पहला और तीसरा प्रहर्षण नहीं लिखा है।

२, ३, ४, ये तीनों औरंगजेब के भाई थे। इनका हाल प्रसिद्ध ही है कि इन्हें मारकर औरंगजेब सिंहासन पर बैठा।

साह' सुजै बिचलायो। कै कर में सब दिल्लि कि दौलति [illegible] देस घने अपनायो॥ बैर कियो सरजा सिव सों यह [illegible] के न भयो मन भायो। फौज पठाई हुती गढ़ लेन को [illegible] के गढ़ कोट गँवायो॥ २१७॥

अपरच—दोहा

महाराज सिवराज तव बैरी तजि रस रुद्र।
बचिबे को सागर तिरे बूड़े सोक समुद्र॥२१८॥

## आधिक

लक्षण-दोहा

जहाँ बड़े आधार ते बरनत बढ़ि आधेय।
ताहि अधिक भूषन कहत जानि सुबुद्धि अमेय॥२१९॥

उदाहरण—दोहा

सिव सरजा तव हाथ को नहिं बखान करि जात।
जाको बासी सुजस सब त्रिभुवन मैं न समात॥२२०॥

पुन—कवित्त मनहरण

सहज सलील सील जलद से नील डील पब्बय से [illegible] देत नाहिँ अकुलात हैं। भूषन भनत महाराज सिव[illegible] कंचन को ढेर जो सुमेरु सो लखात है॥ सरजा [illegible]

---

१ पीस का। [illegible]

२ गाँठ के [illegible]

यह मुहाविरा [illegible] है।

करि कविताई तव हाथ की बड़ाई को बखान करि जात है ? जाको जस टक सात दीप नव खंड महि मंडल की कहा ब्रह्मंड ना समात है ॥ २२१ ॥

## अन्योन्य

लक्षण-दोहा

अन्योन्या उपकार जहँ यह बरनन ठहराय ।
ताहि अन्योन्या कहत हैं अलंकार कविराय ॥२२२॥

उदाहरण—मालती सवैया

तो कर सौं छिति छाजत दान है दान हू सौं अति तो कर छाजै । तैंही गुनी की बड़ाई सजै अरु तेरी बड़ाई गुनी सब साजै ॥ भूषन तोहि सौं राज बिराजत राज सौं तू सिवराज बिराजै । तो बल सौं गढ कोट गजै अरु तू गढ कोटन के बल गाजै ॥ २२३ ॥

## विशेष

लक्षण-दोहा

बरनत हैं आधेय को जहँ बिनही आधार ।
ताहि विसेप बखानहीं भूषन कवि सरदार ॥२२४॥

उदाहरण—दोहा

सिव सरजा सौं जग जुरि चदावत[1] रजवंत ।

---

[1] अमरसिंह चंदावत। छंद नं० ६७ का नोट देखिए।

राव अमर[1] गो अमरपुर समर रही रज तंत ॥२२५॥

पुन—कवित्त मनहरण।

सिवाजी खुमान सलहेरि में दिलीस दल कीन्हों कतलाम करवाल[2] गहि कर मैं। सुभट सराहे चदावत कछवाहे मुगलौ पठान ढाहे फरकत परे फर मैं ॥ भूपन भनत भौंसिला के भट उद्भट जीति घर आए धाक फैली घर घर मैं। मारु के करैया अरि अमर पुरै गे तऊ अजौं मार मारु सोर होत है समर मैं ॥ २२६ ॥

## व्याघात

लक्षण—दोहा

और काज करता जहाँ करै औरई काज[3]॥
ताहि कहत व्याघात हैं, भूपन कवि सिरताज ॥२२७॥

---

१ राव तो अमरपुर चला गया पर उसकी राज्यश्री ( यहाँ पर वीरता ) निराधार युद्धस्थल में रह गई।

२ 'हाथ में तलवार लेकर" शिवाजी इस युद्ध में नहीं लड़े थे। वे तो इस युद्ध में थे [illegible] नहीं और उनके मंत्री मोरोपंत नामक ब्राह्मण ने यह युद्ध जीता था। हाँ "लड़े सिपाही और नाम हो सरदार का।" इसका हाल छ० न० ९७ के नोट में देखिए।

३ यह लक्षण अशुद्ध प्रतीत होता है। "हितकारी वस्तु को अहित" वर्णन करने में व्याघात अलंकार होता है ( दूलह-कृत "कविकुलकंठाभरण" देखिए ) उदाहरण शुद्ध है।

उदाहरण—मालती सवैया

ब्रह्म रचै पुरुषोत्तम पोसत संकर सृष्टि सँहारनहारे। तू हरि को अवतार सिवा नृप काज सँवारे सबै हरिवारे ॥भूषन यों अवनी यवनी कहैं "कोऊ कहै सरजा सों हहारे। तू सबको प्रतिपालनहार विचारे भतार न मारु हमारे" ॥ २२८ ॥

अन्यच्च—कवित्त मनहरण

फसत मैं यार घार वैसोई बुलद होत वैसोई सरस रूप समर भरत है। भूषन भनत महराज सिवराज मनि, सघन सदाई जस फूलन धरत है ॥ बरछी कृपान गोली तीर केते मान, जोरावर गोला बान तिनहू को निदरत है। तेरो करवाल भयो जगत को ढाल, अब सोई हाल[1] म्लेच्छन के काल को करत है ॥ २२९ ॥

## ( कारण माला ) गुम्फ

लक्षण—दोहा

पूरब पूरब हेतु कै उत्तर उत्तर हेतु।
या विधि धारा बरनिए गुम्फ कहावत नेतु ॥२३०॥

उदाहरण—मालती सवैया

शंकर की किरपा सरजा पर जोर बढी कवि भूषन गाई। ता किरपा सों सुबुद्धि बढ़ी भुव भौंसिला साहि तनै की

---

१ इस समय।

सवाई ॥ राज सुबुद्धि सों दान बढ्यो अरु दान सों पुन्य समूह सदाई । पुन्य सों बाढ्यो सिवाजि खुमान खुमान सों बाढी जहान भलाई ॥ २३१ ॥

पुनः—दोहा

सुजस दान अरु दान धन धन उपजै किरवान ।
सो जग में जाहिर करी सरजा सिवा खुमान ॥२३२॥

## एकावली[1]

लक्षण—दोहा

प्रथम बरनि जहँ छोडिए जहाँ अरथ की पाँति ।
बरनत एकावलि अहै कवि भूषन यहि भाँति ॥२३३॥

उदाहरण—हरिगीतिका छंद

तिहुँ भुवन में भूषन भनै नरलोक पुन्य सुसाज में । नरलोक[2] में तीरथ लसै महि तीरथौं कि समाज में ॥ महि में बडी महिमा भली महिमैं[3] महारज लाज में । रज लाज राजत आजु है महराज श्री सिवराज में ॥ २३४ ॥

---

१ कारणमाला में कारण-कार्य का संबंध होता है, पर एकावली में नहीं होता, तथा मालादीपक में पदार्थादि दीपक का संबंध होता है सो भी एकावली में नहीं होता ।

२ नरलोक में तीरथों की समाज में महि ( एक ) तीरथ लसै ।

३ महिमै ( महिमावाली ) में रजलाज ( बडी ) । यहाँ दूरान्वयी दूषण है ।

# मालादीपक एवं सार

लक्षण—दोहा

दीपक एकावलि मिले मालादीपक होय ।
उत्तर उत्तर उतकरष सार कहत है सोय ॥२३५॥

## उदाहरण

माला दीपक—कवित्त मनहरण

मन कवि भूषन को सिव की भगति जीत्यो सिव की भगति जीत्यो साधु जन सेवा ने । साधु जन जीते या कठिन कलि काल कलिकाल महावीर महाराज महिमेवा ने[1] ॥ जगत में जीते महावीर महाराजन ते महाराज बावन हू पातसाह लेवा ने । पातसाह बावनी दिली के पातसाह दिल्लीपति पातसाहै जीत्यो हिंदुपति सेवा ने ॥ २३६ ॥

सार यथा—मालती सवैया

आदि बड़ी रचना है बिरंचि कि जामैं रह्यौ रचि जीव जड़ो[2] है । ता रचना महँ जीव बड़ो अति काहे ते ता उर ज्ञान गड़ो है ॥ जीवन मैं नर लोग बड़े कवि भूषन भाषत पैज अड़ो है । है नर लोग मैं राज बड़ो सब राजन में सिवराज बड़ो है ॥ ॥ २३७ ॥

---

१ महिमावान् ।

२ जीवधारी और जड़ पदार्थ ।

## यथासंख्य

लक्षण—दोहा

क्रम सों कहि तिनके अरथ क्रम सों बहुरि मिलाय।
यथासंख्य ताको कहैं भूषन जे कविराय ॥ २३८ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

जेई चहौ तेई गहौ सरजा सिवाजी देस संके दल दुवन के जे वै बडे उर के। भूषन भनत भौंसिला सों अब सनमुख कोऊ ना लरैया है धरैया धीर धुर के ॥ अफजल[1] खान रुसतमै[2] जमान फत्ते[3] खान कूटे कूटे लूटे ए उजीर बिजैपुर के। अमर[4] सुजान मोहकम[5] इखलास[6] खान खाँडे छाँडे डाँडे उमराय दिलीसुर के ॥ २३९ ॥

---

१ छंद न० ६३ का नोट देखिए।

२ सन १६५९ के दिसम्बर में इसकी शिवाजी से परनाले के निकट मुठभेड़ हुई और शिवाजी ने इसकी सेना का बड़ा ही भयंकर कतलआम किया तथा इसे कृष्णानदी के उस पार तक खदेड़ा। इसका शुद्ध नाम रुस्तमे जमाँ था। भीतर से यह शिवाजी से मिला हुआ था।

३ यह सन् १६७० में शिवाजी से जंजीरा के किले में लड़ा। यह शिवाजी से मिल गया और इस कारण इसके तीन साथियों ने इसे बंदी कर लड़ाई जारी रक्खी।

४ छं० नं० ९७ का नोट देखिए।

५ मोहकमसिंह अमरसिंह का लड़का था। सन् १६७१ में सलहेरि के युद्ध में मरहठों ने इसे बंदी करके छोड़ दिया तथा इसके पिता अमरसिंह को मार डाला था।

६ किसी किसी प्रति में इखलासखाँ की जगह में बहलोलखाँ पाठ है, किन्तु

## पर्याय

लक्षण—दोहा

एक अनेकन में रहै एकहि में कि अनेक।
ताहि कहत परयाय हैं भूषण सुकवि विवेक ॥ २४० ॥

उदाहरण—दोहा

जीति रही अवरंग में सबै छत्रपति छाँड़ि।
तजि ताहू कौ अब रही शिवसरजा कर माँडि ॥ २४१ ॥

पुन.—कवित्त मनहरण

कोट गढ दै कै माल मुलुक में बीजापुरी गोलकुंडा वारो पीछे ही को सरकतु है। भूषन भनत भौंसिला भुवाल भुजबल रेवा ही[1] के पार अवरंग हरकतु है॥ पेसकसें[2] भेजत इरान[3] फिरगान[4] पात उनहूँ के उर याकी धाक धरकतु है। साहितनै

---

कथन सलहेरि पर हारे हुए दिल्ली के सरदारों का है। इखलासखाँ ऐसा सरदार था। बहलोलखाँ बीजापुर का सरदार था और सलहेरि में लड़ा भी न था।

१ नर्म्मदा नदी के उत्तर ओर ही।

२ पेशकश, नज़र, खिराज।

३ ईरान, फ़ारस।

४ योरपवाले जैसे अंगरेज़, पोर्चुगीज़ इत्यादि। ये युरोपियन सौदागर शिवाजी की लूट से बचने के लिये उन्हें वार्षिक कर भेजते थे। यह बात सन् १६६७ से प्रारम्भ हुई थी, जिस सन् में शिवाजी ने पुर्तगालवालों की ६००० सेना काट डाली थी। बाबर के पिता का राज्य भी फिरगाना कहलाता था।

सिवाजी खुमान या जहान पर कौन पातसाह के न हिए खर-कतु है ? ॥ २४२ ॥

अगर के धूप धूम उठत जहाँई तहाँ उठत बगूरे अब अति ही अमाप हैं। जहाँई कलावंत अलापे मधुर स्वर तहाँई भूत प्रेत अब करत विलाप हैं ॥ भूषन सिवाजी सरजा के बैर बैरिन के डेरन में परे मनो काहु के सराप हैं। बाजत हे जिन महलन में मृदंग तहाँ गाजत मतंग सिंह बाघ दीह दाप हैं ॥ २४३ ॥

## परिवृत्ति

लक्षण—दोहा

एक बात को दै जहाँ आन बात को लेत।
ताहि कहत परिवृत्ति हैं भूषन सुकवि सचेत ॥ २४४ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

दच्छिन धरन धीर धरन खुमान, गढ लेत गढ़ धरन सों धरम दुवार[1] दै। साहि नर नाह को सपूत महा बाहु लेत मुलुक महान छीनि साहिन को मारु दै ॥ सगर मैं सरजा सिवाजी अरि सैनन को सारु हरि लेत हिंदुवान सिर सारु दै। भूषन भुसिल जय जस को पहारु लेत हरजू को हारु हरगन को अहारु दै ॥ २४५ ॥

---

१ सन् १६४७ में शिवाजी ने तीन भाइयों का आपसी झगड़ा ते करने को जाकर पुरंदर किला प्राप्त किया था। इसी से धर्म द्वार देकर गढ़ लेना कहा जा सकता है। यह भी अर्थ होना है कि धर्मराज का द्वार ( मृत्यु ) देकर गढ़ लेते हैं।

## परिसंख्या

लक्षण—दोहा

अनत बरजि कै बस्तु बस्तु जहँ बरनत एकहि ठौर।
तेहि परिसंख्या कहत हैं भूषन कवि दिलदौर॥ २४६॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

अति मतवारे जहाँ दुरदे निहारियत तुरगन ही में चंचलाई परकीति है। भूषन भनत जहाँ पर लगे बानन में कोक पच्छि नहि माहिँ बिछुरन रीति है॥ गुनि गन चोर जहाँ एक चित्त ही के, लोक बंधैं जहाँ एक सरजा की गुनप्रीति है। कंप[1] कदली मैं बारि बुंद बदली मे सिवराज अदली के राज मैं यों राजनीति है॥ २४७॥

## विकल्प

लक्षण—दोहा

## उदाहरण[1]—मालती सवैया

मोरँग[2] जाहु कि जाहु कुमाऊँ[3] सिरोनगरै[4] कि कवित्त बनाए। बाँधव[5] जाहु कि जाहु अमेरि[6] कि जोधपुरै कि चितौरहिं[7] धाए॥ जाहु कुतुब्ब कि एदिल पै कि दिलीसहु पै किन जाहु बोलाए। भूषन गाय फिरौ महि मैं बनिहै चित चाह सिवाहि रिझाए॥ २४६॥

---

१ ये दोनों ही उदाहरण (छं० नं० २४६, २५०) अशुद्ध हैं। विकल्प में संदेह ही रहना चाहिए, पर इन दोनों छंदों में अन्त में संदेह हटा कर एक बात निश्चयात्मक कह दी गई है। कदाचित् अपने नायक की पूर्ण प्रशंसा ही के लिये भूषणजी ने अपने ठीक उदाहरण अन्त में जान बूझ कर अशुद्ध कर दिए हों, पर यह अन्य प्रकार से भी संभव था।

२ इस नाम की रियासत कूचबिहार के पश्चिम और पुर्निया के उत्तर में थी। इसे मुगलों ने सन् १६६४ तथा १६७६ में जीता था। यह पहाड़ी राज्य था।

३ कमाऊँ (गढ़वाल) की रियासत में भूषणजी गए थे। इस विषय में भूमिका देखिए। ४ काश्मीर।

५ बांधव की रियासत। (रीवाँ)

६ जयपुर में इस नाम का प्रसिद्ध किला है जहाँ शक्ति शिलामयी देवी है। "जय जय शक्ति शिलामयी जय जय गढ़ आमेर। जय जयपुर सुरपुर सरिस जाहिर चहूँ फेर"॥

७ चित्तौर अर्थात् मेवाड़ अथवा उदयपुर।

## परिसंख्या

लक्षण—दोहा

अनत बरजि कछु वस्तु जहँ बरनत एकहि ठौर।
तेहि परिसंख्या कहत हैं भूषन कवि दिलदौर ॥ २४६ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

अति मतवारे जहाँ दुरदे निहारियत तुरगन ही में चंचलाई परकीति है। भूषन भनत जहाँ पर लगे बानन में कोक पच्छि नहि माहिँ बिछुरन रीति है ॥ गुनि गन चोर जहाँ एक चित्त ही के, लोक बंधैं जहाँ एक सरजा की गुन प्रीति है। कप[1] कदली में बारि बुंद बदली मैं सिवराज अदली के राज मैं यों राजनीति है ॥ २४७ ॥

## विकल्प

लक्षण—दोहा

कै वह कै यह कीजिए जहँ कहनावति होय।
ताहि विकल्प बखानहीं भूषन कवि सब कोय ॥ २४८ ॥

---

१ इसका दूसरा पाठ यों है "कप. ...सिवराज अदला में अदली का राज नीति है"।

## समुच्चय

लक्षण—दोहा

एक बारही जहँ भयो बहु काजन को बंध।
ताहि समुच्चय कहत हैं भूषन जे मतिबंध ॥ २५३ ॥

उदाहरण—मालती सवैया

माँगि पठायो सिवा कछु देस वजीर अजानन बोल गहे ना। दौरि लियो सरजै परनालो[1] यों भूषन जो दिन दोय लगे ना ॥ धाक सों खाक बिजैपुर भो मुख आय गो खान[2] खवास के फेना[3]। भै भरकी करकी धरकी दरकी दिल एदिल साहि कि सेना ॥ २५४ ॥

## द्वितीय समुच्चय

लक्षण[4]—दोहा

वस्तु अनेकन को जहाँ बरनत एकहि ठौर।
दुतिय समुच्चय ताहि को कहि भूषन कविमौर ॥ २५५ ॥

---

१ छं० नं० १०७ का नोट देखिए। मार्च सन् १६७३ की घटना है।

२ छं० नं० २०६ का नोट देखिए।

३ भयानक रसपूर्ण।

४ अन्य कवि इसका लक्षण यों देते हैं—"द्वितीय समुच्चय में एक काज को करैं कारण पुष्ट करते है।"

पुन॰ मालती सवैया

देसन देसन नारि नरेसन भूषन यों सिख देहिँ दया सों। मगन ह्वै धरि, दंत गहो तिन, कंत तुम्हैं है अनत महा सों॥ कोट गहौ कि गहौ बन ओट कि फौज की जोट सजौ प्रभुता सों। और करौ किन कोटिक राह सलाह बिना बचिहौ न सिवा सों॥२५०॥

## समाधि

लक्षण—दोहा

और हेतु मिलि कै जहाँ होत सुगम अति काज।
ताहि समाधि बखानहीं भूषन जे कबिराज॥ २५१॥

उदाहरण—मालती सवैया

बैर कियो सिव चाहत हो तब लौं अरि बाह्यो कटार कठैठो। योहीं मलिच्छहि छाँडै नहीं सरजा मन तापर रोस मैं पैठो॥ भूषन क्यों अफजल्ल बचै अठपाव[२] कै सिंह को पाँव उमैठो। बीछू के घाय धुक्योई[३] धरक ह्वै तौ लगि धाय धराधर बैठो॥ २५२॥

---

१ सौंहें, कसम।

२ उपद्रव, शरारत। "करौ तुम अठपाव पार्थ हम गारी गाँव में" (रघुनाथ—रसिकमोहन)। बुन्देलखंड में इसे अठाव कहते हैं।

३ धुकधुकाया, कलेजा काँपा।

के ? ॥ हिंदुन के[1] पति सों न विसाति सतावत हिंदु गरीबन पाय कै । लीजै कलंक न दिल्लि के बालम आलम आलमगीर[2] कहाय कै ॥ २५८ ॥

पुन.—कवित्त मनहरण

गौर[3] गरबीले अरबीले राठउर[4] गह्यो लोह[5] गढ सिंहगढ हिम्मति हरष ते । कोट के कँगूरन में गोलदाज तीरंदाज राखे हैं लगाय, गोली तीरन बरषते । कै कै सावधान किरवान कसि कम्मरन सुभट अमान चहुँ ओरन करषते । भूषन भनत तहाँ सरजा सिवा तें चढो राति के सहारे ते अराति अमरष[6] ते ॥ २५९ ॥

---

भरभरा कर ढेर हो गया । आश्चर्य है कि औरंगजेब जैसे राजनीतिज्ञ शासक ने ऐसी प्रचंड भूलें कीं ! अस्तु । सन् १६६६ ई० की घटना है । बीभत्स रस ।

१ मेवाड़ ( उदयपुर ) के राणा "हिंदूपति" कहलाते हैं । शिवाजी को उसी घरा के होने से भूषणजी ने इस नाम से पुकारा ।

२ औरंगजेब का यह भी नाम था जिसका अर्थ है संसार भर पर अधिकार कर लेनेवाला ।

३ छं० नं० २३४ का नोट देखिए ।

४ जोधपुर के राजा । यहाँ उदयभानु राठौर ( छं० नं० १०० देखिए ) ।

५ सिंहगढ़ ( छं० नं० १०० देखिए ) के गढ अर्थात् किले में लोह अर्थात् तलवार गही ।

६ शत्रु पर क्रोध करके ।

उदाहरण—मालती सवैया

सुंदरता गुरुता प्रभुता भनि भूषन होत है आदर जामें। सज्जनता औ दयालुता दीनता कोमलता झलकै परजा में ॥ दान कृपानहु को करिबो करिबो अभै दीनन को बर जामें। साहन सों रन टेक बिबेक इते गुन एक सिवा सरजा में ॥ २५६ ॥

## प्रत्यनीक

लक्षण—दोहा

जहँ जोरावर सत्रु के पच्छी पै कर जोर।
प्रत्यनीक तासों कहँ भूषन बुद्धि अमोर ॥ २५७ ॥

उदाहरण—अलसा सवैया[1]

लाज धरौ सिवजू सों लरौ सब सैयद सेख पठान पठाय कै। भूषन ह्यॉं गढ कोटन हारे उहॉं तुम क्यों मठ[2] तोरे रिसाय

---

१ अलसा सवैया नवीन मत की है। इसमें पहले सात भगण फिर एक रगण ( रगनत भ मुनि ) होते हैं। भगण के तीन अक्षरों में पहला गुरु और शेष दो लघु होते हैं तथा रगण के तीन अक्षरों में पहला व तीसरा गुरु होता है और दूसरा लघु। इसका रूप यों है—०ऽ।।ऽ।।ऽ।।ऽ।।ऽ।।ऽ।।ऽ।।ऽ।ऽ०

२ औरंगजेब ने हिंदुओं को सताने के लिये अनेक मंदिर तुड़वा दिए, यहाँ तक कि काशीजी में श्री विश्वनाथजी तक का मंदिर तुड़वा कर उसकी एक ओर की दीवार पर मसजिद बनवा दी जो अब तक जैसी की तैसी विद्यमान है। न जाने इसमें हिंदुओं की क्या वास्तविक हानि हो गई, पर हाँ, इतना अवश्य हुआ कि ऐसी ही बातों से मुगलों के ऐसे सुदृढ़ राज्य की नींव हिल गई और कुछ ही दिनों में वह

के ? ॥ हिंदुन के[1] पति सों न बिसाति सतावत हिंदु गरीबन पाय कै। लीजै कलंक न दिल्लि के बालम आलम आलमगीर[2] कहाय कै ॥ २५८ ॥

पुन —कवित्त मनहरण

गौर[3] गरबीले अरबीले राठउर[4] गह्यो लोह[5] गढ सिंहगढ हिम्मति हरप ते। कोट के कँगूरन मे गोलदाज तीरंदाज राखे हैं लगाय, गोली तीरन वरपते। कै कै सावधान किरवान कसि कम्मरन सुभट अमान चहुँ ओरन करपते। भूषन भनत तहाँ सरजा सिवा तें चढो राति के सहारे ते अराति अमरप[6] ते ॥ २५९ ॥

---

भरभरा कर ढेर हो गया। आश्चर्य है कि औरंगजेब जैसे राजनीतिज्ञ शासक ने ऐसी प्रारूढ भूलें कीं। अस्तु। सन् १६६६ ई० की घटना है। वीभत्स रस।

१ मेवाड़ (उदयपुर) के राणा "हिंदूपति" कहलाते हैं। शिवाजी को उसी वंश के होने से भूषणजी ने इस नाम से पुकारा।

२ औरंगजेब का यह भी नाम था जिसका अर्थ है संसार भर पर अधिकार कर लेनेवाला।

३ छ० नं० १३४ का नोट देखिए।

४ जोधपुर के राजा। यहाँ उदयभानु राठौर (छ० नं० १०० देखिए)।

५ सिंहगढ़ (छ० नं० १०० देखिए) के गढ़ अर्थात् किले में लोह अर्थात् तलवार गही।

६ शत्रु पर क्रोध करके।

## अर्थापत्ति ( काव्यार्थापत्ति )

लक्षण—दोहा

"यह कीन्हो तौ यह कहा" यों कहनावति होय।
अर्थापत्ति बखानहीं तहाँ सयाने लोय ॥ २६० ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

सयन में साहन को सुंदरी सिखावें ऐसे सरजा सों वैर जनि करौ महा बली है। पेसकसैं[1] भेजत विलायति पुरुतगाल सुनिकै सहमि जात करनाट[2] थली है ॥ भूषन भनत गढ कोट माल मुलुक दै सिवा सों सलाह राखिए तो बात भली है। जाहि देत दंड सब डरिकै अखंड सोई दिली दलमली तौ तिहारी कहा चली है ?"

## काव्यलिंग

लक्षण—दोहा

है दिढ़ाइये जोग जो ताको करत दिढ़ाय।
काव्यलिंग तासों कहैं भूषन जे कविराय ॥ २६२ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

साहति ले लीजिए विलाइति को सर कीजै सलख विला-यति यो यदि अरि हाथरे। भूषन भनत कीजै उसरी भुराह्न

---

१ पृ० नं० २८२ का नोट देखिए।

२ पृ० नं० ११७ का नोट देखिए।

थस पूरब के लीजिए रसाल गज छावरे ॥ दच्छिन के नाथ से सिपाहिन सों वैर करि अवरंग साहिजू कहाइए न बावरे। कैसे सिवराज मानु देत अवरंगै गढ़ गाढ़े गढपती गढ लीन्हे और रावरे ॥ २६३ ॥

## अर्थान्तरन्यास

लक्षण[1]—दोहा

कह्यो अरथ जहँही लिये और अरथ उल्लेख ।
सो अर्थांतरन्यास है कहि सामान्य बिसेख ॥ २६४ ॥

उदाहरण । सामान्य भेद । कवित्त मनहरण

बिना चतुरंग संग बानरन लैकै बाँधि बारिध को लंक रघुनन्दन जराई है। पारथ अकेले द्रोन भीषम से लाख भट जीति लीन्ही नगरी बिराट में बड़ाई है। भूषन भनत है गुसुल खाने में खुमान अवरंग साहियी हथ्याय हरिलाई है। तौ कहा अचंभो महराज सिवराज सदा बीरन के हिम्मतै हथ्यार होनि आई है ॥ २६५ ॥

विशेषभेद । मालती सवैया

साहि तनै सरजा समरत्थ करी करनी धरनी पर नीकी। भूलिगे भोज से बिक्रम से औ भई बलि बेनु कि कीरति

---

१ इसका लक्षण अन्य कवि यों देते हैं—अर्थांतरन्यास वह है जहाँ किसी वस्तु को पहले विशेष कह के फिर सामान्य कर दे।

## अर्थापत्ति ( काव्यार्थापत्ति )

लक्षण—दोहा

"यह कीन्ह्यो तौ यह कहा" यों कहनावति होय।
अर्थापत्ति बखानहीं तहाँ सयाने लोय ॥ २६० ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

सयन में साहन को सुंदरी सिखावैं ऐसे सरजा सौं वैर जनि करौ महा बली है। पेसकसैं[1] भेजत विलायति पुरतगाल सुनिकै सहमि जात करनाट[2] थली है ॥ भूपन भनत गढ कोट माल मुलुक दै सिवा सों सलाह राखिए तौ वात भली है। जाहि देत दंड सब डरिकै अखंड सोई दिली दलमली तौ तिहारी कहा चली है ?"

## काव्यलिंग

लक्षण—दोहा

है दिढ़ाइये जोग जो ताको करत दिढाव।
काव्यलिंग तासों कहैं भूपन जे कविराव ॥ २६२ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

साहिति लै लीजिए विलाइति को सर कीजै बलख बिलायति को चंदि अरि डावरे। भूपन भनत कीजै उत्तरी मुचाल

---

१ छं० नं० २४२ का नोट देखिए।

२ छं० नं० ११७ का नोट देखिए।

## संभावना

लक्षण—दोहा

"जु यों होय तौ होय इमि" जहँ संभावन होय।
ताहि कहत संभावना कवि भूषन सब कोय ॥ २६९ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

लोमस की ऐसी आयु होय कौन हू उपाय तापर कवच जो करनवारो धरिए। ताहू पर दूजिये सहसबाहु ता पर सहस गुनो साहस जो भीमहू ते करिए॥ भूषन कहैं यों अवरंगजू सों उमराव नाहक कहौ तौ जाय दच्छिन में मरिए। चलैं न कछू इलाज भेजियत वेही काज ऐसो होय साज तौ सिवा सों जाय लरिए ॥ २७० ॥

## मिथ्याध्यवसित

लक्षण—दोहा

झूठ अरथ की सिद्धि को झूठो बरनत आन।
मिथ्याध्यवसित कहत हैं भूषन सुकवि सुजान ॥ २७१ ॥

उदाहरण—दोहा

पग रन मैं चल यों लसैं ज्यों अंगद पग ऐन।
धुव सो भुव सो मेरु सो सिव सरजा को बैन[१] ॥ २७२ ॥

---

१ इसमें शिवाजी के विषय में झूठी बातें झूठी उपमाओं द्वारा कही गई हैं जैसा कि भूषणजी ने लक्षण में साफ़ लिख दिया है।

फीकी ॥ भूषन भिच्छुक भूप भए भलि भीख लै केवल भौंसिल ही की ॥ नैसुक रीझि धनेस करै, लखि ऐसियै रीति सदा सिवजी की ॥ २६६ ॥

## प्रौढ़ोक्ति

लक्षण—दोहा

जहँ[1] उतकरष अहेत को बरनत हैं करि हेत।
प्रौढोकति तासों कहत भूषन कवि बिरदैत[2] ॥ २६७ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

मानसर वासी हंस बंसन समान होत, चंदन सों घस्यो घनसारऊ[3] धरीक है। नारद की सारद की हाँसी में कहाँ सी आभ सरद की सुरसरी कौन पुंडरीक है ॥ भूषन भनत छक्यो छीरधि में थाह लेत फेन लपटानो ऐरावत को करी कहै ?। कयलास ईस ईस सीस रजनीस वही अवनीस सिवा के न जस को सरीक है ॥ २६८ ॥

---

१ इसका लक्षण अन्य कवियों ने यों भी कहा है—प्रौढ़ोक्ति वह है जहाँ कोई बहुत बड़ा काम हो और उसके वास्ते कोई कारण वर्णित न हो, वहाँ पर कोई कल्पित कारण कहा जाय।

२ बिरद ( प्रशंसा ) करनेवाले।

३ कपूर भी।

## संभावना

लक्षण—दोहा

"जु यों होय तौ होय इमि" जहँ सभावन होय।
ताहि कहत सभावना कवि भूषन सब कोय ॥ २६९ ॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

लोमस की ऐसी आयु होय कौन ॥ उपाय तापर कवच जो करनवारो धरिए। ताहू पर हूजिये सहसबाहु ता पर सहस गुनो साहस जो भीमहू ते करिए ॥ भूषन कहैं यों अवरंगजू सौं उमराव नाहक कहौ तौ जाय दच्छिन में मरिए। चलै न कछू इलाज भेजियत वेही काज ऐसो होय साज तौ सिवा सौं जाय लरिए ॥ २७० ॥

## मिथ्याध्यवसित

लक्षण—दोहा

झूठ अरथ की सिद्धि को झूठो बरनत आन।
मिथ्याध्यवसित कहत हैं भूषन सुकवि सुजान ॥ २७१ ॥

उदाहरण—दोहा

पग रन मैं चल यों लसैं ज्यों अगद पग ऐन।
धुव सो ध्रुव सो मेरु सो सिव सरजा को बैन[१] ॥ २७२ ॥

---

१ इसमें शिवाजी के विषय में झूठी बातें झूठी उपमाओं द्वारा कही गई हैं जैसा कि भूषणजी ने लक्षण में साफ़ लिख दिया है।

पुनः—कवित्त मनहरण

मेरु सम छोटो पन सागर सो छोटो मन धनद को धन ऐसो छोटो जग जाहि को। सूरज सो सीरो तेज चाँदनी सी कारो किंचि अमिय सो कटु लागै दरसन ताहि को॥ कुलिस सो कोमल कृपान अरिभंजिरे को भूषन भनत भारो भूप भोंसि-लाहि को। ध्रुव सम चल पद सदा महिमंडल में ध्रुव सो चपल ध्रुव वत सिव साहि को॥ २७३॥

## उल्लास

लक्षण—दोहा

एकहि के गुन दोष ते औरे को गुन दोस।
बरनत हैं उल्लास सो सकल सुकबि मतिपोस॥ २७४॥

उदाहरण ( गुणेनदोषो )। मालती सवैया

आज मही सिवराज बली हिंदुवान बढ़ाइवे को उर ऊटै।
भूषन भू निरम्लेच्छ करी चहै, म्लेच्छन मारिबो को रन जूटै॥
हिंदु बचाय बचाय यही अमरेस चँदावत लों कोइ टूटै। चंद अलोक ते लोक सुखी यहि कोक अभागे को सोक न छूटै॥२७५॥

पुनः (दोषेण गुणो)। मनहरण दंडक।

देस दहपट्ट कीने लूटि कै खजाने लीने बचे न गढोई काहू गढ़ सिरताज के। तोरादार[1] सकल तिहारे मनसबदार डाँडे,

---

१ तिहारे सकल तोरादार (तथा) मनसबदार जिनके सुभाव—मिजाज के (अभिमानी थे) युद्ध करके डाँडे।

जिनके सुभाय जग दे मिजाज के ॥ भूषन भनत बादसाह को यों लोग सब बचन सिखावत सलाह की इलाज के। डावरे की बुद्धि है कै बावरे न कीजै बैर रावरे के बैर होत काज सिवराज के ॥ २७६ ॥

अन्यच्च ( गुणेन गुणो )। दोहा

नृप सभान में आपनो होन बड़ाई काज।
साहितनै सिवराज के करत कवित कविराज ॥ २७७ ॥

अपरञ्च ( दोषेन दोषो ) दोहा

सिव सरजा के बैर को यह फल आलमगीर।
छूटे तेरे गढ सबै कूटे गए वजीर ॥ २७८ ॥

पुनरपि। मनहरण दंडक

दौलति दिल्ली की पाय कहाए अलमगीर बब्बर[1] अकब्बर[2] के बिरद बिसारे तैं। भूषन भनत लरि लरि सरजा सों जग निपट अभगगढकोट सब हारे तैं ॥ सुधर्यो न एको साज भेजि भेजि बेहीकाज बडे बडे बे इलाज उमराव मारे तैं। मेरे कहे मेर करु, सिवाजी सों बैर करि गैर[3] करि नैर[4] निज नाहक उजारे तैं ॥ २७९ ॥

---

१ बाबर बादशाह, औरंगजेब के पाँचपुश्त ऊपर वाला भारत का पहला मुगल बादशाह था।

२ अकबर औरंगजेब का परदादा था।

३ गैर करि = नेजा करके।

४ नगर, देश।

## अवज्ञा

लक्षण—दोहा

औरे के गुन दोस ते होत न जहँ गुन दोस।
तहाँ अवज्ञा होति है भनि भूषन मतिपोस ॥ २८० ॥

उदाहरण। मालती सवैया

औरन के अनबाढ़े कहा अरु बाढे कहा नहिं होत चहा है। औरन के अनरीझे कहा अरु रीझे कहा न मिटावत हा[1] है॥ भूषन श्री सिवराजहि माँगिए एक दुनी बिच दानि महा है। मंगन औरन के दरबार गए तौ कहा न गए तौ कहा है?॥ २८१॥

## अनुज्ञा

लक्षण—दोहा

जहाँ सरस गुन देखि कै करै दोस की हौस।
तहाँ अनुज्ञा होति है भूषन कवि यहि रौस ॥ २८२ ॥

उदाहरण। कवित्त मनहरण

जाहिर जहान सुनि दान के बखान आजु महादानि साहितनै गरिबनेवाज के। भूषन जवाहिर जलूस जरबाफ जोति देखि देखि सरजा के सुकबि समाज के॥ तप करि करि कमलापति सों माँगत यों लोग सब करि मनोरथ ऐसे साज के।

---

१ "हाय" अर्थात् दुःख को नहीं मिटाता।

बैपारी जहाज के न राजा भारी राज के भिखारी हमैं कीजे महाराज सिवराज के ॥ २८३ ॥

## लेश

लक्षण—दोहा

जहँ बरनत गुन दोष कै कहै दोष गुन रूप।
भूषन ताको लेस कहि गावत सुकवि अनूप ॥ २८४ ॥

उदाहरण—दोहा

उदेभानु राठौर वर धरि धीरज गढ पैंड।
प्रगटै फल ताको लह्यौ परिगो सुरपुर पैंड ॥ २८५ ॥
कोऊ बचत न सामुहें सरजा सों रन साजि।
भली करी पिय ! समर ते जिय लै आए भाजि ॥ २८६ ॥

## तद्गुण

लक्षण—दोहा

जहाँ आपनो रंग तजि गहै और को रंग।
ताको तदगुन कहत हैं भूषन बुद्धि उतंग ॥ २८७ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

पंपा[1] मानसर आदि अगन तलाव लागे जेहि के परन में

---

१ जिस ( रायगढ़ ) के पगों अर्थात् पक्खों में पंपा, मानसरोवर आदि अगणित तालाब लगे हैं अर्थात् चित्रित हैं।

अकथ युत[1] गथ के। भूपन यों साज्यो रायगढ़[2] सिवराज रहे देव चक चाहि कै बनाए राजपथ के॥ बिन[3] अवलंब कलिकानि[4] आसमान मैं ह्वै होत बिसराम जहाँ इंदु औ उदय[5] के। महत उतंग मनि जोतिनकेसंग[6] आनि कैयो रंग चकहा[7] गहत रवि रथ के॥ २८८॥

## पूर्वरूप

लक्षण—दोहा

प्रथम रूप मिटि जात जहँ फिरि वैसोई होय।
भूपन पूरब रूप सो कहत सयाने लोय॥ २८९॥

उदाहरण। मालती सवैया

ब्रह्म के आनन ते निकसे ते अत्यंत पुनीत तिहूँ पुर मानी।

---

१ वे (तालाव) अकथनीय हैं और उनके साथ कितनी ही गाथाएँ लगी हैं अर्थात् वे इतिहासों और पुराणों में प्रसिद्ध हैं।

२ इसका वर्णन छंद नं० १४ के नोट एवं छंद नं० १५, २४ में देखिए। जान पड़ता है कि यह वर्णन रायगढ़ ही का है न कि राजगढ़ का। भूमिका देखिए।

३ बिना किसी चीज पर सहारा पाने के सूर्य और चंद्रमा आसमान में परेशान हो कर जिस रायगढ़ पर विश्राम ले लेते हैं।

४ परेशानी।

५ उदय व अस्त होनेवाला, सूर्य।

६ के संग आनि = से मिलान हो कर।

७ पहिए।

राम युधिष्ठिर के बरने बलमीकिहु व्यास के अंग सोहानो ॥
भूषन यों कलि के कविराजन राजन के गुन पाय नसानो।
पुन्य चरित्र[1] सिवा सरजा सर न्हाय पवित्र भई पुनि बानो॥२६०

यों सिर पै छहरावत छार हैं जाते उठै असमान बगूरे।
भूषन भूधरऊ धरकैं जिनके धुनि धक्कन यों बल रूरे॥ ते सरजा सिवराज दिए कविराजन को गजराज गरूरे। सुंडन सों पहिले जिन सोखि कै फेरि महामद सों नद पूरे॥ २६१ ॥

श्री सरजा सलहेरि[2] के जूझ घने उमरावन के घर घाले।
कुंभ चदावत सैद पठान कबंधन धावत भूधर हाले॥ भूषन या सिवराज कि धाक भए पियरे अरुने रँग वाले। लोहै कटे लपटे बहु लोहु[3] भए मुँह मीरन के पुनि लाले॥२६२॥

यों कवि भूषन भाषत है यक तौ पहिले कलिकाल कि सैली।

---

१ इस को पढ़ कर तुलसीदासजी की—

"भगत हेतु विधि भवन विहाई। सुमिरत सारद आवति धाई॥" "राम चरित सर बिनु अन्हवाए। सो श्रम जाय न कोटि उपाए॥" इत्यादि चौपाइयों का स्मरण हो आता है। इस विषय में हमने अपने विचार सरस्वती भाग १ संख्या १२ में "हिंदी का काव्य (आलोचना)" शीर्षक निबंध में प्रकट किए हैं। विषयी राजाओं के कारण लोभीकवियों ने नायिका इत्यादिक विषयों पर काव्य कर सरस्वती देवी को अपवित्र सा कर दिया था।

२ छंद सं० ९७ का नोट देखिए।

३ लहू, रुधिर।

अकथ युत[1] गथ के। भूपन यों साज्यो रायगढ़[2] सिवराज रहे देव चक चाहि कै बनाए राजपथ के॥ विन[3] अवलंब कलिकानि[4] आसमान में ह्वै होत बिसराम जहाँ इदु औ उदथ[5] के। महत उतंग मनि जोतिनकेसग[6] आनि कैयो रंग चकहा[7] गहत रवि रथ के॥ २८८॥

## पूर्वरूप

लक्षण—दोहा

प्रथम रूप मिटि जात जहँ फिरि वैसोई होय।
भूपन पूरब रूप सो कहत सयाने लोय॥ २८९॥

उदाहरण। मालती सवैया

ब्रह्म के आनन ते निकसे ते अत्यंत पुनीत तिहूँ पुर मानी।

---

१ वे ( तालाब ) अकथनीय हैं और उनके साथ कितनी ही गाथाएँ लगी हैं अर्थात् वे इतिहासों और पुराणों में प्रसिद्ध हैं।

२ इसका वर्णन छंद नं० १४ के नोट एवं छंद नं० १५, २४ में देखिए। जान पड़ता है कि यह वर्णन रायगढ़ ही का है न कि राजगढ़ का। भूमिका देखिए।

३ बिना किसी चीज पर सहारा पाने के सूर्य और चंद्रमा आसमान में परेशान हो कर जिस रायगढ़ पर विश्राम ले लेते हैं।

४ परेशानी।

५ उदय व अस्त होनेवाला, सूर्य।

६ के संग आनि = से मिलान हो कर।

७ पहिए।

राम युधिष्ठिर के बरने बलमीकिहु व्यास के अंग सोहानो ॥
भूषन यों कलि के कबिराजन राजन के गुन पाय नसानो।
पुन्य चरित्र[1] सिवा सरजा सर न्हाय पवित्र भई पुनि बानी॥२६०

यों सिर पै छहरावत छार है जाते उठे असमान बगूरे।
भूषन भूधरऊ धरकै जिनके धुनि धक्कन यों बल रूरे ॥ ते सरजा सिवराज दिए कबिराजन को गजराज गरूरे। सुंडन सों पहिले जिन सोखि कै फेरि महामद सों नद पूरे ॥ २६१ ॥

श्री सरजा सलहेरि[2] के जुद्ध घने उमरावन के घर घाले।
कुंभ चदावत सैद पठान कबंधन धावत भूधर हाले ॥ भूषन या सिवराज कि धाक भए पियरे अपने रँग वाले। लोहू कटे लपटे बहु लोहु[3] भए मुँह मीरन के पुनि लाले ॥२६२॥

यों कवि भूषन भाषत है यक तौ पहिले कलिकाल कि सैली।

---

१ इस को पढ़ कर तुलसीदासजी की—

"भगत हेतु विधि भवन बिहाई। सुमिरत सारद आवति धाई॥" "राम चरित सर बिनु अन्हवाए। सो स्रम जाय न कोटि उपाए॥" इत्यादि चौपाइयों का स्मरण हो आता है। इस विषय में हमने अपने विचार सरस्वती भाग १ संख्या १२ में "हिंदी का काव्य (आलोचना)" शीर्षक निबंध में प्रकट किए हैं। विषयी राजाओं के कारण लोभी कवियों ने नायिका इत्यादिक विषयों पर काव्य कर सरस्वती देवी को अपवित्र सा कर दिया था।

२ छंद नं० ६७ का नोट देखिए।

३ लहू, रुधिर।

तापर हिंदुन की सब राहनि, नौरँगसाहि करी अति मैली ॥
साहि तनै सिव के डर सों तुरकौ गहि वारिध की गति पैली।
बेद पुरानन की चरचा अरचा दुज देवन की फिरि फैली ॥२६३॥

## अतद्गुण

लक्षण—दोहा

जहँ संगति ते और को गुन कछूक नहिँ लेत।
ताहि अतद्गुन कहत हैं भूषन सुकवि सचेत ॥२६४॥

उदाहरण—मालती सवैया

दीन दयालु दुनी प्रतिपालक जे करता निरम्लेछ मही के।
भूषन भूधर उद्धरिबो सुने और जिते गुन ते सब जी के ॥
या कलि मैं अवतार लियो तऊ तेई सुभाय सिवाजि बली के।
आय धस्यो हरि ते नर रूप पै काज करै सिगरे हरिही के ॥ २६५ ॥

पुनः—कवित्त मनहरण

सिवाजी खुमान तेरो खग्ग बढ़े मान बढ़े मानस लौं बढ़ लत कुरुप उछाह[१] ते। भूषन भनत क्यों न जाहिर जहान होय प्यार पाय तो से ही दिपत नर नाह ते ॥ परताप फैलो रहो सुजस लपेटो रहो बरनत खरो नर पानिप अथाह ते। रंग रग रिपुन के रकत सों रँगो रहै रातो दिन रातो पै न रातो होत स्याह ते ॥२६६॥

---

१ मानसरोवर की भाँति बेरखी उछाह में परिणत हो जाती है।

अपरच । दोहा

सिव सरजा की जगत मे राजति कीरति नौल।
अरि तिय अजन दृग हरे तऊ धौल की धौल ॥२९७॥

## अनुगुण

लक्षण—दोहा

जहाँ और के सग ते बढै आपनो रग।
ता कहँ अनुगुन कहत हैं भूपन बुद्धि उतंग ॥२९८॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

साहि तनै सरजा सिवा के सनमुख आय कोऊ बचि जाय न गनीम भुज बल मे। भूपन भनत भोंसिला की दिलदौर सुनि धाक ही मरत म्लेच्छ औरँग के दल मैं॥ राती दिन रोवत रहत यवनी हैं सोक परोई रहत दिला आगरे सकल मैं। फज्जल कलित अँसुवान के उमग सग दूनो होत रोज रग जमुना के जल में ॥२९९॥

## मीलित

लक्षण—दोहा

सदस वस्तु में मिलि जहाँ भेद न नेक लखाय।
ताको मीलित कहत है भूपन जे कबिराय ॥३००॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

इद्र निज हेरत फिरत गज इद्र अरु इंद्र को अनुज[१] हेरे

---

[१] इद्र के छोटे भाई अर्थात् विष्णु जो घोर समुद्र में शयन करते है।

'दुगधनदीस'[1] को। भूषन भनत सुरसरिता को हंस हेरै बि हेरै हंस को चकोर रजनीस को॥ साहि तनै सिवराज करनी करी है तैं जु होत है अचंभो देव कोटियो तैतीस को। पावन हेरे तेरे जस मैं हिराने निज गिरि को गिरीस हेरे गिरिजा गिरीस को॥२०१।

## उन्मीलित

लक्षण—दोहा

सदस वस्तु मैं मिलत पुनि जानत कौनेहु हेत।
उनमीलित तासों कहत भूषन सुकवि सचेत॥ २०२॥

उदाहरण—दोहा

सिव सरजा तव सुजस में मिले धौल छवि तूल।
बोल बास ते जानिए हंस चमेली फूल॥२०॥

## सामान्य

लक्षण—दोहा

भिन्न रूप जहँ सदस ते भेद न जान्यो जाय।
ताहि कहत सामान्य हैं भूषन कवि समुदाय॥२०४॥

उदाहरण—मालती सवैया

पावस की यक राति भली हु महाबली सिंह सिवा गमके ते। म्लेच्छ हजारन ही कटिगे दस ही मरहट्टन के भमके ते॥

---

१ दुग्ध समुद्र।

भूपन हालि उठे गढ भूमि पठान कबंधन के धमके ते । भीरन के अवसान गये मिलि घोपनि[1] सों चपला चमके ते ॥२०५॥

## विशेषक

### लक्षण—दोहा

भिन्न रूप सादृश्य मैं लहिए कछु विसेख ।
ताहि विशेषक कहत हैं भूषन सुमति उलेख ॥२०६॥

### उदाहरण—कवित्त मनहरण

अहमदनगर[2] के थान किरवान लै कै नवसेरी खान[3]

---

१ संगीन की भाँति एक हथियार । यथा "छत्रमान जेहि दिसि दिनै धारि घोप कर माहिं । तेहि दिसि सीस गिरीस पै बनत करोरन नाहिं" ॥ ( छत्रप्रकाश ) यहाँ अफ़ज़लखाँ वाली लड़ाई का इशारा भूषण जी ने किया है। जब खाँ दिन में मारा जा चुका था, तब शाम को किले में पाँच तोपें दागी गईं। इस पर नेता जी पालकर तथा मोरो पन्त ने खाँ की सेना पर रात में आक्रमण करके हजारों आदमियों को मारा और सेना भगी। यह सितम्बर सन १६५६ की घटना है। यहाँ १६७० वाली महोली या जँजीरा की लड़ाइयों का भी कथन सम्भव है।

२ निजामशाही "बादशाहों" की राजधानी। यहाँ पर शिवा जी ने नौशेरी खाँ को सन् १६५७ में लूटा था। यहीं १६६१ में शिवाजी के सेनापति प्रतापराव गूजर ने बादशाही अफ़सर महकूम सिंह को मारा था।

३ नौशेरी खाँ को खानदौरा की उपाधि थी ( छंद नं० १०२ का नोट देखिए ।) कारतलब खाँ तथा करण सिंह भी इसी युद्ध में लड़े थे। शिवाजी ने अहमदनगर को इस मौके पर थोड़ा बहुत लूटा था।

ते खुमान भिख्यो धल ते। प्यादन सौं प्यादे पखरैतन सौं पखरैत बखतरवारे बखतरवारे हल ते ॥ भूपन भनत एते मान घमसान भयो जान्यो न परत कौन आयो कौन दल ते। सम वेष ताके, तहाँ सरजा सिवा के बाँके वीर जाने हाँके देत, भीर जाने चलते ॥२०७॥

## पिहित

लक्षण—दोहा

परके मन की जानि गति ताको देत जनाय।
कछू क्रिया करि, कहित हैं पिहित ताहि कविराय ॥२०८॥

उदाहरण—दोहा

गैर मिसिल ठाढ़ो सिवा अंतरजामी नाम।
प्रकट करी रिस, साहि को सरजा करि न सलाम ॥२०९॥
आनि[1] मिल्यो अरि, यों गह्यो चखन चकत्ता चाव।
साहि तनै सरजा सिवा दियो मुच्छ पर ताव ॥२१०॥

## प्रश्नोतर

लक्षण—दोहा

कोऊ बूझै बात कछु कोऊ उत्तर देत।
प्रश्नोत्तर ताको कहत भूषन सुकवि सचेत ॥ २११ ॥

---

१ वीर रस अपूर्व।

उदाहरण—मालती सवैया

लोगन सों भनि भूपन यों कहे खान[1] पवास कहा सिख दैहौ। आवत देसन लेत सिवा सरजै मिलिहौ भिरिहौ कि भगैहौ॥ पदिल को सभा बोलि उठी यों सलाह करो अब कहाँ भजि जैहौ। लीन्हो कहा लरिकै अफजल्ल कहा लरिकै तुमहूँ अब लैहो ?॥ ३१२॥

पुन:—दोहा

को दाता को रन चढो को जग पालनहार ?।
कवि भूपन उत्तर दियो सिव नृप हरि अवतार॥ ३१३॥

## व्याजोक्ति

लक्षण—दोहा

आन हेतु सों आपनो जहाँ छिपावै रूप।
व्याज-उकुति तासों कहत भूपन सुकबि अनूप॥ ३१४॥

उदाहरण—मालती सवैया

साहिन के उमराव जितेक सिवा सरजा सब लूटि लए हैं। भूपन ते विन दौलति ह्वै के फकीर ह्वै देस विदेस गए हैं॥ लोग कहैं इमि दच्छिन[2] जेय सिसौदिया रावरे हाल ठए हैं ?। देत रिसाय कै उत्तर यों हमहीं दुनिया ते उदास भए हैं[3]॥३१५॥

---

१ छंद नं० २०६ का नोट देखिए।

२ दक्षिण का जीतनेवाला सिसौदिया अर्थात् शिवाजी।

३ इन दो पदों का पाठांतर यों है—"ईजति राखि सकै अपनी इमि स्यानपनो

पुन.—दोहा

सिवा वैर औरँग बदन लगी रहै नित आहि।
[1]कबि भूषन बूझे सदा कहै देत दुख साहि[1] ॥ २१६ ॥

## लोकोक्ति एवं छेकोक्ति

लक्षण—दोहा

कहनावति जो लोक की लोक उकुति सो जानि।
जहाँ कहत उपमान है छेक उकुति तेहि मानि ॥ २१७ ॥

## उदाहरण

लोकोक्ति—यथा—दोहा

सिव सरजा की सुधि करौ भली न कीन्ही पीव।
सूया है दच्छिन चले धरे जात कित जीव ? ॥२१८॥

छेकोक्ति—यथा—दोहा

जे सोहात सिवराज को ते कवित्त रसमूल।
जे परमेसर पै चढ़ै तेई आछे फूल ॥ २१६ ॥

पुन.—किरीटी सवैया[2]

औरँग जो चढ़ि दच्छिन आवै तोहाँते सिधावै सोऊ बिनु

---

करि त्योर ठए हैं। भेटत ही सब ही सों कहैं हम या दुनियां तें उदास भए हैं।"

१ शाही, राज्यभार।

२ इस सवैया में "भगुणा" अर्थात् आठ भगण होते हैं। एक गुरु फिर दो लघु अक्षर = भगण।

कप्पर। दीनो मुहीम को भार बहादुर[1] छागो[2] सहै क्यों गयंद को झप्पर ? ॥ सासता खाँ सँग वे हठि हारे जे साहब सातएँ ठीक भुवप्पर। ये अब सूबहु आवैं सिवा पर "काल्हि के जोगी कलींदे[3] को खप्पर" ॥ ३२० ॥

## वक्रोक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ श्लेष सों काकु[4] सों अरथ लगावै और।
वक्र उकुति ताको कहत भूषन कवि सिरमौर ॥ ३२१ ॥

## उदाहरण

श्लेष से वक्रोक्ति—कवित्त मनहरण

साहि तनै तेरे वैर वैरिन को कौतुक सों बूझत फिरत कहौ काहे रहे तचि हौ ? सरजा के डर हम आए इते भाजि तब सिंह सों डराय याहू ठौर ते उकचि[5] हौ ॥ भूषन भनत वै कहैं

---

१ कदाचित् यह खानबहादुर=खाँजहाँ बहादुर के विषय में हो। इसका हाल छंद नं० ९६ में बहलोलवाले नोट में देखिए।

२ बकरा, छागा।

३ तरबूजा। "नई नाइन बाँस का नहरना" की तरह यह भी एक कहावत है।

४ वह प्रश्न जिससे उत्तर ध्वनित हो जाय—यथा "क्या मजाल ?"

५ उचकोगे, उठ भागोगे। सरजा यहाँ सिंह के अर्थ में आया है। सर जाह ऊँची पदवीवाले को कहते हैं और सिंह का पद ऊँचा है ही।

कि हम सिव कहैं तुम चतुराई सों कहत बात रचि हौ। सिव आपै रुठें तौ निपट कठिनाई तुम वैर त्रिपुरारि के त्रिलोक मैं न बचिहौ ॥ ३२२ ॥

काकु से वक्रोक्ति—कवित्त मनहरण

सासता[1] खाँ दक्खिन को प्रथम पठायो तेहि बेटा के समेत हाथ जाय कै गँवायो है। भूपन भनत जौ लौं भेजो उत औरै तिन वे ही काज बरजोर कटक कटायो है॥ जोई सूबेदार जात सिवाजी सों हारि तासों अवरंग साहि इमि कहै मन भायो है। मुलुक लुटायो तौ लुटायो, कहा भयो ? तन आपनो बचायो महाकाज करि आयो है ॥ ३२३ ॥

पुन.—दोहा

करि मुहीम आये कहत हजरत मनसब देन।
सिव सरजा सौं जंग जुरि ऐहैं बचिकै है न ॥ ३२४ ॥

## स्वभावोक्ति

लक्षण—दोहा

साँचो तैसो बरनिए जैसो जाति स्वभाव।
ताहि सुभावोकति कहत भूपन जे कबिराव ॥ ३२५ ॥

उदाहरण—मनहरण दण्डक

दान[2] समै द्विज देखि मेरहू कुबेरहू की संपति लुटायवे को

---

१ छंद नं० ३५ का नोट देखिए।

२ इस कवित्त में दान, दया तथा युद्ध वीर सभी वर्णित हैं और वीररस भी पूर्ण है।

हियो ललकत है। साहि के सपूत सिव साहि के बदन पर सिव की कथान में सनेह झलकत है॥ भूषन जहान हिंदुवान के उबारिबे को तुरकान मारिबे को बीर बलकत है। साहिन सों लरिबे की चरचा चलति आनि सरजा के दृगन उछाह छलकत है॥ ३२६॥

काहू[1] के कहे सुने ते जाही ओर चाहै ताही ओर इकटक घरी चारिक चहत[2] हैं। कहे ते कहत बात कहे ते पियत खात भूषन भनत ऊँची साँसन गहत हैं॥ पौढ़े हैं तो पौढ़े बैठे बैठे खरे खरे हम को हैं कहा करत यों ज्ञान न गहत हैं। साहि के सपूत सिव साहि तव बैर इमि साहि सब रातौ दिन सोचत रहत हैं॥ ३२७॥

उमड़ि कुड़ाल[3] में खवास खान आए भनि भूषन त्यों धाए सिवराज पूरे मन के। सुनि मरदाने बाजे हय हिहनाने घोर मूछैं तरराने मुख बीर धीर जन के॥ एकै कहैं मार मार सम्हरि समर एकै म्लेच्छ गिरे मार बीच बेसम्हार तन के।

---

१ भयानक रस।

२ देखते हैं।

३ इसे शिवाजी ने सावंत वाड़ी के रईस से सन् १६६१ में जीता था। पहले यहाँ खवास खाँ रहता था, किंतु फिर करनाटक चला गया। तब शिवाजी ने कुडाल ले लिया।

कि हम सिव कहैं तुम चतुराई सों कहत बात रचि हौ। सिव आपै रुठैं तौ निपट कठिनाई तुम बैर त्रिपुरारि के त्रिलोक मैं न बचिहौ ॥ ३२२ ॥

काकु से वक्रोक्ति—कवित्त मनहरण

सासता[1] खाँ दक्खिन को प्रथम पठायो तेहि बेटा के समेत हाथ जाय कै गँवायो है। भूषन भनत जौ लौं भेजौं उत औरै तिन वे ही काज बरजोर कटक कटायो है ॥ जोई सूबेदार जात सिवाजी सों हारि तासों अवरंग साहि इमि कहे मन भायो है। मुलुक लुटायो तौ लुटायो, कहा भयो? तन आपनो बचायो महाकाज करि आयो है ॥ ३२३ ॥

पुन.—दोहा

करि मुहीम आये कहत हजरत मनसब दैन।
सिव सरजा सों जंग जुरि पैहैं बचिकै है न ॥ ३२४ ॥

## स्वभावोक्ति

लक्षण—दोहा

साँचो तैसो बरनिए जैसो जाति स्वभाव।
ताहि सुभावोकति कहत भूषन जे कबिराव ॥ ३२५ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

दान[2] समै द्विज देखि मेरहू कुबेरहू की संपति लुटायबे को

---

१ छंद नं० ३५ का नोट देखिए।

२ इस कवित्त में दान, दया तथा युद्ध वीर सभी वर्णित हैं और वीररस भी पूर्ण है।

कुंजरन परी कठिन कराह है ॥ सिंह सिवराज सलहेरि' के समीप ऐसो कीन्हो कतलाम दिली दल को सिपाह है । नदी रन मंडल रुहेलन रुधिर अजौं अजौं रविमंडल रुहेलन की राह है ॥ ३३१ ॥

गजघटा उमडी महा घनघटा सी घोर भूतल सकल मदजल सौं पटत है । पैला छाँडि उछलत सातौ सिंधु वारि, मन मुदित महेस मग नाचत कढत है ॥ भूषन बढत भौंसिला भुवाल को यों तेज जेतो सब बारहौ तरनि में बढत है । सिवाजी खुमान दल दौरत जहान पर आनि तुरकान पर प्रलै प्रगटत है ॥ ३३२ ॥

## भाविक छवि

### लच्छन—दोहा

जहँ दूरस्थित वस्तु को देखत बरनत कोय ।
भूषन भूषन राज भनि भाविक छवि सो होय ॥ ३३३ ॥

### उदाहरण—मालती सवैया

सूबन साजि पठावत है नित फौज लखे मरहट्टन केरी ।
औरँग आपनि दुग्ग जमाति विलोकत तेरिये फौज दरेरी ॥
साहि तनै सिव साहि भई भनि भूषन यों तुव धाक घनेरी ।
रातहु द्यौस दिलीस तकै तुव सेन कि सूरति' सूरति' घेरी ॥३३४॥

---

१ छंद ९७ का नोट देखिए ।

२ शकल ।

३ छं० २०० का नोट । सूरत नाम का गुजरात में प्रसिद्ध शहर ।

कुडन[1] के ऊपर कडाके उठे ठौर ठौर जीरन[1] के ऊपर खडाके खडगन के ॥ ३२८ ॥

आगे आगे तरुन तरायले चलत चले तिनके अमोद[2] मंद मंद मोद सकसै। अड्दार बडे गड्दारन[3] के हाँके सुनि अडे गैर[5] गैर माहिं रोस रस अकसै ॥ तुंडनाय सुनि गरजत गुंजरत भौंर भूषन भनत तेऊ महा मद छकसै। कीरति के काज महाराज सिवराज सब ऐसे गजराज कविराजन को बकसै ॥ ३२९ ॥

## भाविक

लक्षण—दोहा

भयो, होनहारो, अरथ बरनत जहँ परतच्छ ।
ताको भाविक कहत हैं भूषन कवि मतिस्वच्छ ॥३३०॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

अजौं भूतनाथ मुंडमाल लेत हरषत भूतन अहार लेत अजहूँ उछाह है। भूषन भनत अजौं काटे करवालन के कारे

---

१ लोहे का टोप।

२ निरह मस्तर।

३ खेल कूद।

४ छंद ३१—३४ का नोट देखिए।

५ गैल गैल, राह राह।

पुन —दोहा

या पूना मैं मति टिकौ खान[1] बहादुर आय।
ह्याँई साहस खान को दीन्हीं सिवा सजाय ॥ ३३८ ॥

## अत्युक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ सूरतादिकन की अति अधिकाई होय।
ताहि कहत अति उक्ति है भूपन जे कविलोय ॥ ३३९ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक[1]

साहि तनै सिवराज ऐसे देत गजराज जिन्हैं पाय होत कविराज बे-फिकिरि हैं। झूलत झलमलात झूलें जरबाफन की जकरे जँजीर जोर करत किरिरि हैं ॥ भूपन भँवर भननात घन-नात घट पग झननात मनो घन रहे घिरि है। जिनकी गरज सुने दिग्गज बे आब होत मद ही के आब गरकाब होत गिरि हैं ॥ ३४० ॥

आजु यहि समे महाराज सिवराज तुही जगदेव[2] जनक

---

[1] बहादुर खाँजहाँ बहादर को कहते थे। इसे औरंगजेब ने १६७२ में

## उदात्त

लक्षण—दोहा

अति संपति बरनन जहाँ तासों कहत उदात।
कै आनै सु लखाइए बड़ी आन की बात ॥३३५॥

उदाहरण—कवित्त मनहरण

द्वारन मतंग दीसें आँगन तुरंग हीसें बंदीजन बारन[1] असीसें जसरत हैं। भूषन बखानै जरबाफ के सम्याने ताने भालरन मोतिन के झुंड झलरत हैं॥ महाराज सिवा के नेवाजे कविराज ऐसे साजि कै समाज जेहि ठौर विहरत हैं। लाल करैं प्रात तहाँ नीलमनि करें रात याही भाँति सरजा की चरचा करत हैं॥ ३३६॥

जाहु जनि आगे खता खाहु मति यारो गढ नाह के डरन कहैं खान यों बखान कै। भूषन खुमान यह सो है जेहि पूना माहिं लाखन मैं सासता[2] खाँ डार्‌यो बिन मान कै॥ हिंदुवान द्रुपदी की ईजति बचैबे काज झपटि बिराटपुर बाहर प्रमान कै। वहै है सिवा जी जेहि भीम ह्वै अकेले मार्‌यो अफ जल कीचक[3] को कीच घमसान कै॥ ३३७॥

---

१ दरवाजों पर अथवा बार बार।

२ शाइस्ता खाँ। छ० ३५ का नोट देखिए।

३ राजा बिराट का साला जिसने द्रौपदी का सतीत्व भंग करना चाहा था। इसे भीमसेन ने मार डाला था। ( महाभारत, बिराट पर्व्व। )

पुन.—दोहा

या पूना में मति टिको खान[1] बहादुर आय।
ह्याँई साइस खान को दीन्हों सिवा सजाय ॥ ३३८ ॥

## अत्युक्ति

लक्षण—दोहा

जहाँ सूरतादिकन की अति अधिकाई होय।
ताहि कहत अति उक्ति हैं भूषन जे कविलोय ॥ ३३९ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक[2]

साहि तने सिवराज ऐसे देत गजराज जिन्हें पाय होत कविराज बे-फिकिरि हैं। झूलत झलमलात झूलैं जरबाफन की जकरे जँजीर जोर करत किरिरि हैं॥ भूषन भँवर भननात घननात घट पग झननात मनो घन रहे घिरि हैं। जिनकी गरज सुने दिग्गज बे आब होत मद ही के आब गड़काब होत गिरि हैं ॥ ३४० ॥

आजु यहि समै महाराज सिवराज तुही जगदेव[3] जनक

---

१ खान बहादुर खाँजहाँ बहादुर को कहते थे। इसे औरंगजेब ने १६७२ में दक्षिण का गवर्नर नियत किया था। इसका हाल छ० न० ९६ में बहलोलवाले नोट में देखिए।

२ इस छन्द में हाथियों के जंजीर पर जोर लगाकर गरजने तथा उसके फलों का विशेष बयान है।

३ पँवारों का बड़ा प्रसिद्ध और तेजस्वी वीर।

अजाति अम्बरीक सो। भूषन भनत तेरे दान-जल जलधि मैं गुनिन को दारिद गयो बहि खरीक[1] सो ॥ चंद कर किंजलक[2] चाँदनी पराग उड़ बंद मकरंद बुंद पुंज के सरीक सो। कुंद[3] सम कयलास नाक गंग नाल तेरे जस पुंडरीक को अकास चंचरीक सो॥ ३४१ ॥

पुन.—दोहा

महाराज सिवराज के जेते सहज सुभाय।
औरन को अति उक्ति से भूषन कहत बनाय ॥ ३४२ ॥

## निरुक्ति

लक्षण—दोहा

नामन को निज बुद्धि सों कहिए अरथ बनाय।
ताको कहत निरुक्ति हैं भूषन जे कविराय ॥ ३४३ ॥

उदाहरण—दोहा

कवि गन को दारिद दुरद याही दल्यो अमान।
याते श्री सिवराज को सरजा कहत जहान ॥ ३४४ ॥
हर्‍यो रूप इन मदन को याते भो सिव नाम।
लियो बिरद सरजा सबल अरि गज दलि संग्राम ॥३४५॥

---

१ खरिका, दाँत खोदने की सींक। तृण।

२ कमल फूल के बीच में चारों ओर जो पीली और सफेद सींकें सी होती हैं।

३ कुंद का छोटा सफ़ेद फूल।

पुनः—कवित्त मनहरण

आजु सिवराज महाराज एक तुही सरनागत जनन को दिवैया अभैदान को। फैली महिमंडल बडाई चहुँ ओर तातें कहिए कहाँ लौं ऐसे बडे परिमान को ? ॥ निपट गँभीर कोऊ लाँघि न सकत वीर जोधन को रन देत जैसे भाऊ[1] खान को। दिल दरियाव क्यों न कहै कविराव तोहिं तो में ठहरात आनि पानिप जहान को ॥ ३४६ ॥

## हेतु

लक्षण—दोहा

"या निमित्त यह भयो" यौं जहँ बरनन होय।
भूषन हेतु बखानहीं कवि कोविद सब कोय ॥ ३४७ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

दारुन दुहुत हरनाकुस बिदारिबे को भयो नरसिंह रूप तेज बिकरार है। भूषन भनत त्योंहीं रावन के मारिबे को रामचंद्र भयो रघुकुल सरदार है॥ कंस के कुटिल बल बंसन बिधुंसिबे को भयो जदुराय बसुदेव को कुमार है। पृथी पुरहूत साहि के सपूत सिवराज म्लेच्छन के मारिबे को तेरो अवतार है ॥ ३४८ ॥

---

[1] भाऊसिंह के विषय में छंद नं० ३५ का नोट देखिए। इन्हें "भाऊखान" वैसे ही कहा गया है जैसे अमर ( जयपुर ) के महाराज जयसिंह "मिर्ज़ा" कहाते थे। वास्तव में भाऊ खाँ नामक कोई मुसलमान सरदार न था। सम्भव है कि भाऊ और खान दोनों का यहाँ कथन हो।

## अनुमान

लक्षण—दोहा

जहाँ काज ते हेतु कै जहाँ हेतु ते काज।
जानि परत, अनुमान तहँ कहि भूषन कविराज ॥ ३४९ ॥

उदाहरण—मनहरण दंडक

चित्त अनचैन आँसू उमगत नैन देखि बीबी कहै बैन मियाँ कहियत काहि नै ? । भूषन भनत बूझे आए दरबार ते कँपत बार बार क्यों सम्हार तन नाहिनै ? ॥ सीनो धकधकत पसीनो आयो देह सब हीनो भयो रूप न चितौत बाएँ दाहिनै । सिवा जी की संक मानि गए हौ सुखाय तुम्हें जानियत दक्खिन को सूबा करो साहि नै ॥३५०॥

अंभा[1] सी दिन कि भई संभा सी सकल दिसि गगन लगन रही गरद छवाय है । चौरह गीधवायस समूह घोर सोर कर ठौर ठौर चारों ओर तम मड़राय है । भूषन अँदेस देस देस के नरेस गन आपुस मैं कहत यों गरब गँवाय है । बड़ो बड़वा को जितवार चहुँधा को दल सरजा सिवा को जानियत इत आयहै ॥ ३५१ ॥

---

१ गायब अर्थात् दिन गायब सा हो गया।

## अथ शब्दालंकार

दोहा

जे अरथालकार ते भूषन कहे उदार।
अब शब्दालकार ये कहियत मति अनुसार ॥३५२॥

## छेक एवं लाट अनुप्रास

लच्छन—दोहा

सुरसमेत अच्छर पदनि आवत सहस प्रकास।
भिन्न अभिन्न पदन सों छेक लाट अनुप्रास ॥ ३५३ ॥

उदाहरण—अमृतध्वनि छंद[1]

दिल्लिय दलन दवाय करि सिव सरजा निरसंक। लुट्टि

---

[1] इसमें छ पद होते हैं जिनमें प्रथम दो मिलकर एक दोहा होते हैं, और चार अंतिम पदों में वास्तव छंद होता है। अंत के चारों पदों में आठ आठ कलाओं के पीछे यति होती है। हमने जिन आचार्यों के दिए हुए लक्षण देखे, उन्होंने यह नहीं लिखा है कि इस छंद के पदों का अंतिम अक्षर अवश्य लघु होता है, पर यह बात सदा पाई जाती है। भूषणजी इसमें कुंडलिया की भाँति प्रथम के एक या दो शब्द अंत में भी अवश्य लाते हैं, यद्यपि यह आवश्यक नहीं है। अन्य कवियों की अमृतध्वनियों में थोड़े बहुत शब्द अथवा अक्षरसमूह निरर्थक आ जाते हैं, पर भूषणजी इस दोष से खूब ही बचे हैं। इसका नाम जैसा अच्छा है, वैसा ही यह पढ़ने में बड़ा टेढ़ा छंद है। इसका नाम तो 'विषध्वनि" होता तो ठीक था।

लियो सूरति सहर बकक्करि[1] अति डंक ॥ बकक्करि अति डक्करि अस सक्कुलि[2] खल। सोचच्कित भरोचच्चलिय[3] विमोचच्चजल ॥ तद्दद्दमन[4] कद्दिक[5] सोइ रद्दिलिय[6]। सद्दिसि[7] दिसि भद्दविभद्द[8] रद्दिलिय[9] ॥ ३५४ ॥
गत बल खानदलेल[10] हुव खान बहादुर मुद्ध।

---

१ हका बक करके।

२ इस तरह सब खलों को सशक करके।

३ भरोच शहर भागा।

४ यही बात मन में ठान कर।

५ कठिन ( पूरे ) तौर से ठीक करके।

६ रट कर अर्थात् बार बार कह कर ठेल दिया।

७ भली भाँति सब दिशाओं में।

८ भद होकर और दब कर। या भावों की भद ( गर्दा ) से दब कर।

९ दिल्ली रद हो गई।

१० दिलेर खाँ के विषय में छंद न० २१२ के नोट में मिर्जा जयसिंह वाला नोट देखिए। शिवाजी की हार के बाद दिलेर खाँ ( दलेल खाँ ) दक्षिण और मालव का सूबेदार रहा। सन् १६७२ में दिलेर खाँ ने चाकन और सलहेरि को साथ साथ घेरा और सलहेरि में उसकी फौज को शिवाजी ने खूब ही खबर ली। छं० न० ९७ का नोट देखिए। १६७७ में दिलेर खाँ ने गोलकुंडा पर धावा किया था, पर मदन्नपंत से उसे हारना पड़ा। १६७८ में शंभाजी अपने पिता ( शिवाजी ) से नाराज होकर दिलेर खाँ के यहाँ भाग गया और उसने बाप बेटे को लड़ाना चाहा

सिव सरजा सलहेरि[1] ढिग कुद्धद्धरि[2] किय युद्ध ॥
कुद्धद्धरि किय युद्दध्रुव[3] अरि अद्धद्धरि[4] धरि ।
मुड्डरि[5] तहँ रुड्डफरत[6] डुड्डग[7] भरि ॥
खेद्दिद्दर[8] वर छेद्दिद्दय[9] करि भेद्दधि[10] दल ।
जग्गति[11] सुनि रंग्गलि[12] अवरंग्गस[13] थल ॥ ३५५ ॥

---

पर औरंगजेब ने उसे ( शंभाजी को ) दिल्ली भेज देने को लिखा । इसी बीच में दिलेर खाँ शिवाजी के सेनापति जनार्दन पंत से युद्ध में हारा और शंभाजी को दिल्ली न भेज कर उसने शंभाजी से अपना बचाव न तोड़ने को जान बूझ कर उसे भाग जाने दिया । दिलेर खाँ १६८४ में मरा । सलहेरि के युद्ध में दिलेर खाँ तथा खान बहादुर मिल कर नेता थे ।

१ पृ० ६७ का नोट देखिए । २ क्रोध धर कर ।
३ ध्रुव (निश्चय) युद्ध किया । ४ आधे आधे करके, काट कर ।
५ मुंड डाल कर । ६ रुंड फफार रहे हैं ।
७ रुंड ( हाथ कटे हुए कबंध ) डग भरते ( दौड़ते ) हैं ।
८ दर ( स्थान, मोरचा ) से खेद कर ।
९ छेद डाला ।
१० फौज के भेद ( पर्तों ) को दही ऐसा फेंट डाला ।
११ जग का हाल ।
१२ रंग गल गया ।
१३ बल थाता रहा ।

लिय धरि मोहकम[1] सिंह कहँ अरु किसोर नृपकुम्म[2]। श्री सरजा संग्राम किय भुम्मिम्मधि[3] करि धुम्म ॥ भुम्मि-म्मधि किय धुम्मम्मड़ि[4] रिपु झुम्मम्मलिकरि[5]। जग्गग्गरजि[6] उतंगग्गरब[7] मतगग्गन[8] हरि ॥ लक्खक्खन[9] रन दक्खक्खलनि[10] अलक्खक्खिति[11] भरि। मोलल्लहि[12] जस लोलल्लरि[13] बहलोलल्लिय[14] धरि ॥ ३५६ ॥

---

१ छ० २३६ का नोट देखिए।

२ नृप कुमार किशोर सिंह, कोटा नरेश महाराज माधव सिंह के पुत्र थे। दक्षिण में ये मुगलों की ओर से लड़ने गए थे। वहाँ शिवाजी से भी इनसे लड़ाई हुई होगी। सन् १६८८ ई० तक ये दक्षिण में लड़े थे। सल्हेरि के युद्ध में इनका पकड़ा जाना भूषण कहते हैं।

३ भूमि में।

४ धूम छादित कर।

५ झुम्मा ( मुँह ) मल कर।

६ जग में गरज कर।

७ ऊँचे गर्ववाले।

८ हाथियों के समूह।

९, १०, ११ लाखों दल खलन से घायल ( मर के ) रण ( में ) अलक्षित पृथ्वी भर दी। पृथ्वी नहीं दिखाई देती थी, केवल मृत योद्धा दिखाई देते थे।

१२ मोल लेकर।

१३ नवल ( नई तरह से ) लह कर।

१४ पीछे से बढ़ कर बहलोल के बराबर पहुँच कर शिवाजी ने उसे जीत लिया। इस छन्द में मार्च सन् १६७३ वाले पनाले के युद्ध तथा १६७२ वाले सलहेरि के युद्ध के कथन हैं।

लिय जिति दिल्ली मुलुक सब सिव सरजा जुरि जंग।
भनि भूषन भूपति भजे भग्गगरब तिलंग॥
भग्गगरब तिलंगग्गयउ कलिंगग्गलि अति।
दुद्दबि दुदु ददद्दलनि[1] बुलंदद्दसति[2]॥
लच्छच्छिन्न करि म्लेच्छच्छय किय[3] रच्छच्छबि[4] छिति।
हल्लल्लगि[5] नरपल्लल्लरि परनल्लल्लिय[6] जिति॥ ३५७॥

पुनः। छप्पय

मुंड कटत कहुँ रुंड नटत कहुँ सुंड पटत घन। गिद्ध लसत कहुँ सिद्ध हँसत सुख वृद्धि रसत मन॥ भूत फिरत करि बूत भिरत सुर दूत घिरत तहँ। चंडि नचत गन मंडि रचत धुनि

---

१ युद्ध में दब कर दोनों दलों ( तिलंग और कलिंग ) को दर्द ( दुःख ) हुआ। तिलंग और कलिंग उस समय गोलकुंडा के राज्य में थे। यह वर्णन सन् १६७०-७२ का है, जब गोलकुंडा दबकर आपको कर देने लगा था। तिलंग का कोई स्वतंत्र राजा न था वरन् गोलकुंडा के अधीनस्थ राजे माने होंगे। १६७०—७२ में शिवाजी ने गोलकुंडा के सब प्रान्त लूटे और स्वयं सुल्तान से ६६ करोड़ रुपए लूट में लिए।

२ बड़ा डर हुआ।

३ क्षण भर में लाखों म्लेच्छों का क्षय करके।

४ भूमि ( भारत भूमि ) की छवि की रक्षा की।

५ हल्ला ( धावा ) कर।

६ परनाले ( छंद १०७ का नोट देखिये ) को छीन लिया।

लिय घरि मोहकम[1] सिंह कहँ अरु किसोर नृपकुम्म[2]। श्री सरजा संग्राम किय भुम्मिम्मधि[3] करि धुम्म ॥ भुम्मिम्मधि किय धुम्मम्मड़ि[4] रिपु जुम्मम्मलिकरि[5]। जग्गगरजि[6] उतंगगरव[7] मतंगग्गन[8] हरि ॥ लक्खक्खन[9] रन दक्खक्खलनि[10] अलक्खक्खिति[11] भरि। मोलल्लहि[12] जस नोलल्लरि[13] बहलोलल्लिय[14] धरि ॥ ३५६ ॥

---

१ छ० २३६ का नोट देखिए।

२ नृप कुमार किशोर सिंह, कोटा नरेश महाराज माधव सिंह के पुत्र थे। दक्षिण में ये मुगलों की ओर से लड़ने गए थे। वहीं शिवाजी से भी इनसे लड़ाई हुई होगी। सन् १६८८ ई० तक ये दक्षिण में लड़े थे। सलहेरि के युद्ध में इनका पकड़ा जाना भूषण कहते हैं।

३ भूमि में।

४ धूम छादित कर।

५ झुम्मा ( झुंड ) मल कर।

६ जग में गरज कर।

७ ऊँचे गर्ववाले।

८ हाथियों के समूह।

९, १०, ११ लाखों दक्ष खलन से रण ( मर के ) रण ( में ) अलक्षित्र पृथ्वी भर दी। पृथ्वी नहीं दिखाई देती थी, केवल मृत योद्धा दिखाई देते थे।

१२ मोल लेकर।

१३ नवल ( नई तरह से ) लड़ कर।

१४ पीछे से बढ़ कर बहलोल के बराबर पहुँच कर शिवाजी ने उसे जीत लिया। इस छन्द में मार्च सन् १६७३ वाले पनाले के युद्ध तथा १६७२ वाले सलहेरि के युद्ध के कथन हैं।

लिय जिति दिल्ली मुलुक सब सिव सरजा जुरि जग।
मनि भूषन भूपति भजे भग्गरत्थ तिलग॥
भग्गरत्थ तिलगग्गयउ कलिंगग्गलि अति।
दुदद्दयि दुद्दु दंदद्दलनि[1] बुलंदद्दहसति[2]॥
लच्छच्छिन्नन करि म्लेच्छच्छय किय[3] रच्छच्छवि[4] छिति।
हल्लल्लगि[5] नरपल्लरल्लरि परनल्ललिलय[6] जिति॥ ३५७॥

पुन: । छप्पय

मुंड कटत कहुँ रुंड नटत कहुँ सुंड पटत घन। गिद्ध लसत कहुँ सिद्ध हँसत सुख वृद्धि रसत मन॥ भूत फिरत करि बूत भिरत सुर दूत विरत तहँ। चंडि नचत गन मंडि रचत धुनि

---

१ युद्ध में दब कर दोनों दलों ( तिलंग और कलिंग ) को दर्द ( दुःख ) हुआ। तिलंग और कलिंग उस समय गोलकुंडा के राज्य में थे। यह वर्णन सन् १६७० ७२ का है, जब गोलकुंडा दबकर आपको कर देने लगा था। तिलंग का कोई स्वतन्त्र राजा न था वरन् गोलकुंडा के अधीनस्थ राजे माने होंगे। १६७०—७२ में शिवाजी ने गोलकुंडा के सब प्रान्त लूटे और स्वयं सुल्तान से एक करोड़ रुपए लूट में लिए।

२ बड़ा डर हुआ।

३ क्षण भर में लाखों म्लेच्छों का क्षय करके।

४ भूमि ( भारत भूमि ) की छवि की रक्षा की।

५ हल्ला ( धावा ) कर।

६ परनाले ( छंद १०७ का नोट देखिये ) को जीत लिया।

—

डंडि[1] मचत जहँ ॥ इमि ठानि घोर घमसान अति भूपन तेज कियो अटल। सिवराज साहि सुव खग्ग बल दलि अडोल बहलोल दल ॥ ३५८ ॥

कुद्ध फिरत अति युद्ध जुरत नहि रुद्ध मुरत भट। खग्ग बजत अरि वग्ग[2] तजत सिर पग्ग सजत चट ॥ छुकि फिरत मद झुकि भिरत करि कुकि गिरत गनि। रग रकत[3] हर सग[4] छकत चतुरंग थकत भनि ॥ इमि करि सगर अति ही विषम भूपन सुजस कियो अचल। सिवराज साहि सुव खग्ग बल दलि अडोल बहलोल दल ॥ ३५९ ॥

पुनरपि—कवित्त मनहरण

बानर बरार[5] बाघ बैहर बिलार बिग[6] बगरे बराह जान बरन के जोम हैं। भूपन भनत भारे भालुक भयानक हैं भीतर भवन भरे लीलगऊ लोम[7] हैं ॥ पैंडायल गज गन गैंडा गररात गनि गेहन में गोहन[8] गरूर गहे गोम[9] हैं। सिवाजी कि

---

१ दंड लेने की, डाँट लेने की।
२ घोड़े की बाग।
३ मजे के नाच में। रकत फारसी में नाच को कहते हैं।
४ साथी गण ( यहाँ पर हर के साथी अर्थात् भूत प्रेत )
५ बरियार। ६ भेड़िया।
७ लोमड़ी।
८ गोह नामक जन्तुओं ने।
९ श्वान। ( यह शब्द गोंव से निकला है )

धाक, मिले खल कुल खाक, बसे खलन के खेरन खबीसन के खोम[1] हैं ॥ ३६० ॥

तुरमती[2] तहखाने तीतर गुसुलखाने सूकर सिलहखाने कूकत करीस हैं। हिरन हरमखाने स्याही हैं सुतुरखाने पाढ़े[3] पीलखाने औ करजखाने[4] कीस हैं ॥ भूषन सिवाजी गाजी खग्ग सों खपाए खल, खाने खाने खलन के खेरे भये[5] खीस हैं। खड़गी खजाने खरगोस खिलवतखाने[7] खीसें खोले खस खाने खाँसत खबीस हैं ॥ ३६१ ॥

अन्यच—दोहा

औरन के जाँचे कहा नहिँ जाँच्यो सिवराज ?।
औरन के जाँचे कहा जो जाँच्यो सिवराज ? ॥ ३६२ ॥

## यमक अनुप्रास

लक्षण—दोहा

भिन्न अरथ फिरि फिरि जहाँ ओई अच्छर वृन्द।
आवत हैं, सो जमक करि बरनत बुद्धि बुलन्द ॥ ३६३ ॥

---

१ कौम, जाति    २ तुरमुती, एक शिकारी पची।

३ एक प्रकार का मृग।    ४ मुर्गों के रहने का घर।

५ खलों का एक एक घर नष्ट हो गया।

६ गैंडा।

७ एकांत का कमरा।

उदाहरण। कवित्त मनहरण

पूलावारी[1] सुनि कै अमीरन की गति लई भागिवे को मीरन समीरन की गति है। मारयो जुरि जग जसवंत[2] जसवंत[3] जाके सग केते रजपूत[4] रजपूत पति[5] है॥ भूषन भनै यों कुलभूषन भुसिल सिवराज! तोहि दीन्ही सिव राज बरकति है। नौहू खंड दीप[6] भूप भूतल के दीप[7] आजु समै के दिलीप[8] दिलीपति को सिदति[9] है॥ ३६४॥

## पुनिरुक्तिवदाभास

लक्षण—दोहा

भासति है पुनरुक्ति सी नहिं निदान पुनरुक्ति।
वदाभास-पुनरुक्ति सो भूषन बरनत युक्ति॥ ३६५॥

---

१ शाइस्ता खाँ का इशारा है।

२ जसवत सिंह (छंद नं० ३५ का नोट)

३ यशवाला, यशी। ४ राजपूत।

५ राजपूतों का स्वामी। राजपूत पति जसवन्त जसवन्त मारयो है, जाके संग केते रजपूत (थे)।

६ द्वीप सात हैं।

७ चिराग।

८ रघु के पिता राजा दिलीप।

९ सीदति, कष्ट देती है।

उदाहरण। कवित्त मनहरण

अरिन के दल सैन[1] संगर में समुहाने टूक टूक सकल कै डारे घमसान में। बार बार रूरो महानद परवाह पूरो बहत है हाथिन के मद जल दान में॥ भूषन भनत महा बाहु भौंसिला भुवाल सूर,[2] रवि कैसो तेज तीखन कृपान में। माल मकरंद जू के नंद कला निधि तेरो सरजा सिवाजी जस जगत[3] जहान में॥ २६६॥

## चित्र

लक्षण—दोहा

लिखे सुने अचरज बढ़ै रचना होय विचित्र।
कामधेनु आदिक घने भूषन बरनत चित्र॥ २६७॥

उदाहरण (कामधेनु चित्र)। माधवी[4] सवैया

---

१ शयन (में) सग रहे अर्थात् साथ ही साथ मरे पड़े हैं।

२ वीर।

३ जागता है।

४ इस सवैया में "वसुगा" अर्थात् आठ सगण होते हैं। सगण के तीन अक्षरों में प्रथम दो लघु और अंतिम गुरु होता है। देवजी इस दूसरे प्रकार की सवैया को माधवी कहते हैं और आठ सगण वाले सवैया का वर्णन नहीं करते। कविराज श्री सुखदेव मिश्र इसी सवैया को "वाम" कहते हैं और इस "वसुगा" वाली का नाम उन्होंने माधवी लिखा है। भूषण जी का यह कामधेनु चित्रवाला छंद बिलकुल अच्छा नहीं। इसमें ७ × ४ = २८ छंद अवश्य बनते हैं। ऐसे छंद आप अच्छे हो भी नहीं सकते।

उदाहरण। कवित्त मनहरण

पूनावारी[1] सुनि कै अमीरन की गति लई भागिबे को मीरन समीरन की गति है। मार्‍यो जुरि जंग जसवंत[2] जस वंत[3] जाके संग केते रजपूत[4] रजपूत पति[5] है॥ भूषन भनै यों कुलभूषन भुसिल सिवराज! तोहि दीन्ही सिव राज बर-कति है। नौहू खंड दीप[6] भूप भूतल के दीप[7] आजु समै के दिलीप[8] दिलीपति को सिदति[9] है॥ ३६४॥

## पुनिरुक्तिवदाभास

लक्षण—दोहा

भासति है पुनरुक्ति सी नहिं निदान पुनरुक्ति।
वदाभास-पुनरुक्ति सो भूषन बरनत युक्ति॥ ३६५॥

---

१ शाइस्ता खाँ का इशारा है।

२ जसवंत सिंह ( छंद नं० ३५ का नोट )

३ यशवाला, यशी।　　　　४ राजपूत।

५ राजपूतों का स्वामी। राजपूत पति जसवंत जसवंत मार्‍यो है, जाके संग केते रजपूत ( थे )।

६ द्वीप सात हैं।

७ चिराग़।

८ रघु के पिता राजा दिलीप।

९ सीदति, कष्ट देती है।

उदाहरण। कवित्त मनहरण

अरिन के दल सैन[1] संगर में समुहाने टूक टूक सकल कै डारे घमसान में। घार घार करो महानद परवाह पूरो बहत है हाथिन के मद जल दान में॥ भूषन भनत महा बाहु भौंसिला भुवाल सूर,[2] रवि कैसो तेज तीखन कृपान में। भाल मकरंद जू के नंद कला निधि तेरो सरजा सिवाजी जस जगत[3] जहान में॥ ३६६॥

## चित्र

लक्षण—दोहा

लिखे सुने अचरज बढ़ै रचना होय विचित्र।
कामधेनु आदिक घने भूषन बरनत चित्र॥ ३६७॥

उदाहरण (कामधेनु चित्र)। माधवी[4] सवैया

---

१ रायन (में) संग रमे अर्थात साथ ही साथ मरे पड़े हैं।

२ वीर।

३ जगता है।

४ इस सवैया में "वसुसा" अर्थात् आठ सगण होते हैं। सगण के तीन अक्षरों में प्रथम दो लघु और अंतिम गुरु होता है। देवजी एक दूसरे प्रकार की सवैया को माधवी कहते हैं और आठ सगण वाली सवैया का बयान नहीं करते। कविराज श्री सुखदेव मिश्र इसी सवैया को "वाम" कहते हैं और इस "वसुसा" वाली का नाम इन्होंने माधवी लिखा है। भूषण जी का यह कामधेनु चित्रवाला छंद बिलकुल अच्छा नहीं। इसमें ७ × ४ = २८ छंद अवश्य बनते हैं। ऐसे छंद प्राय अच्छे हो भी नहीं सकते।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ध्रुव जो | गुरता | तिनको | गुरु भूषन | दानि बड़ो | गिरजा | पिव है। |
| ध्रुव जो | हरता | रिनको[1] | तरु[2] भूषन | दानि बड़ो | सिरजा[3] | छिव[4] है। |
| भुव जो | भरता | दिनको[5] | नरु भूषन | दानि बड़ो | सरजा | सिव है। |
| ध्रुव जो | करता | इनको | अरु भूषन | दानि बड़ो | बरजा[6] | सिव है २६८ |

## संकर

### लक्षण—दोहा

भूषन एक कवित्त मैं भूषन[7] होत अनेक।
संकर ताको कहत है जिन्हें कवित की टेक ॥२६९॥

### उदाहरण। मनहरण दण्डक

ऐसे बाजिराज देत महाराज सिवराज भूषन जे बाज की समाजै निदरत हैं। पौन[8] पाय हीन, हग घूंघट में लीन, मीन

---

१ (औरों के) कर्ज को।   २ कल्प वृक्ष।
३ रचा हुआ, पैदायशी।   ४ छवि, सम्भव।   ५ वर्तमान समय का।
६ वर जानिए है, बड़ा जानकार (ज्ञाता) है।
७ अलंकार।
८ अनुप्रास, ललितोपमा, एवं प्रतीप अलंकार।
९ अनुप्रास एवं अधिक तद्रूप रूपक।

जल में विलीन, क्यों बराबरी करत हैं ? ॥ सबतें चलाक चित तेऊ कुलि आलम के रहैं उर अतर में धीर न धरत है। जिन चढ़ि आगे को चलाइयतु तीर, तीर[3] एक भरि तऊ तीर पाछे ही परत हैं ॥३७०॥

अथालङ्कार नामावली । गीतिका छन्द[4]

उपमा अनन्वै कहि बहुरि उपमा प्रतीप प्रतीप । उपमेय[5] उपमा है बहुरि मालोपमा कथि दीप ॥ ललितोपमा रूपक बहुरि परिनाम पुनि उल्लेख । सुमिरन भ्रमौ संदेह सुद्धापन्हु-त्यौ सुभ बेख ॥३७१॥

हेतुअपन्हुत्यौ बहुरि परजस्तपन्हुति जान। सुभ्रात पूर्ण अपन्हुत्यो छेकाअपन्हुति मान ॥ बर कैतवापन्हुति गनौ उतप्रेक्ष बहुरि बखानि । पुनि रूपकातिसयोकि भेदक अतिसयोक्ति सुआनि ॥३७२॥

अरु अक्रमातिसयोकि चचल अतिसयोकिहि लेखि । अ य- तअतिसैउक्ति पुनि सामान्य चारु विसेखि ॥ तुलियोगिता दीपक अवृति प्रतिवस्तुपम दृष्टांत । सु निदर्सना व्यतिरेक और सहोक्ति बरनत शांत ॥३७३॥

---

१ अनुप्रास एव प्रतीप ।

२ यमक एव अत्युक्ति ।

३ जितनी दूर पर जाकर तीर गिर पड़े ।

४ यह छब्बीस कला का छन्द होता है । इसके प्रत्येक पद के अन्त में लघु अक्षर होता है । ५ उपमेयोपमा ।

सु विनोक्ति भूपन समासोक्तिहु परिकरौ अरु वंस। परिकर सु अंकुर श्लेष त्यौं अप्रस्तुतौपरसंस ॥ परयायउक्ति गनाइए व्याजस्तुतिहु आक्षेप। वहुरो विरोध विरोधभास बिभावना सुख खेप ॥३७४॥

सु बिसेपउक्ति असंभवौ यहुरे असगति लेखि। पुनि विषम सम सुविचित्र प्रहपन¹ अरु विषादन पेखि॥ कहि अधिक अन्योन्यहु विसेष व्यघात भूपन चारु। अरु गुफ एकावली मालादीपकहु पुनि सारु ॥३७५॥

- पुनि यथासंख्य बखानिए परजाय अरु परिवृत्ति। परिसख्य कहत विकल्प हैं जिनके सुमति संपत्ति॥ वहुरयो समाधि समुच्चयो पुनि प्रत्यनीक बखानि। पुनि कहत अर्थापत्ति कविजन काव्यलिंगहि जानि ॥३७६॥

अरु अर्थअंतरन्यास भूपन प्रौढउक्ति गनाय। संभावनामिथ्याध्यवसितऽरु यौं उल्लासहि गाय॥ अवज्ञा अनुज्ञा लेस तद्गुन पूर्वरूप उलेखि। अनुगुन अतद्गुन मिलित उन्मीलितहि पुनि अवरेखि ॥३७७॥

सामान्य और विशेष पिहितौ प्रश्न उत्तर आनि। पुनि व्याजउक्ति रु लोकउक्ति सु छेकउक्ति बखानि॥ वक्रोकि जानि सुभाव उक्तिहु भाविकौ निरधारि। भाविकछविहु सु उदात्त कहि अत्युक्ति बहुरि बिचारि ॥३७८॥

---

१ प्रहर्षण।

बरने निरुक्तिहु हेतु पुनि अनुमान कहि अनुप्रास। भूषन भनत पुनि जमक गनि पुनरुक्तिवदाभास ॥ युत चित्र सकर एक सत भूषन कहे अरु पाँच[1]। लखि चारु ग्रथन निज मतो[2] युत सुकवि मानहु साँच ॥३७६॥

दोहा

सुभ सत्रहसै तीस पर बुध सुदि[3] तेरसि मान।
भूषण सिव भूषन कियो पढ़ियौ सुनो सुजान ॥३८०॥

आशीर्वाद–मनहरण दडक

एक प्रभुता को धाम, सजे तीनो वेद काम, रहै पच आनन षडानन सरबदा। सातो बार आठो याम जाचक नेवाजे नव

---

१ एक + सत + पाँच = १०६ अलकार। भूषण जी १०६ अलकार बयान करना लिखते हैं, पर ग्रथ में १०४ अलकार पाए जाते हैं, लुप्तोपमा, न्यूनाधिक रूपक और गमगुप्तोत्प्रेक्षा के लक्षण और उदाहरण ग्रथ में दिए हैं (छद न० ३६–३८, ६४–८६ और १०६–१०८ देखिए) और ये सब छद भूषण कृत अवश्य जान पड़ते हैं, पर इनका नाम इस सूची में नहीं है। कदाचित् भूषण जी ने इन्हें मुख्य अलंकारों में न माना हो।

२ दूसरे आचार्यों के मत के अतिरिक्त इन्होंने कुछ बातें अपने ही मत से लिखी हैं। जान पड़ता है कि इसी कारण कभी कभी इनके लक्षण अन्य आचार्यों से भिन्न हो जाते हैं (छद न० ६०, १४९, २५५ और २६७ आदि देखिए)।

३ संवत् १७३० बुध सुदी १३ को ग्रन्थ समाप्त हुआ, पर किस मास में, सो नहीं लिखा। इसका ब्योरा भूमिका में देखिए। कार्तिक ठीक बैठता है।

अवतार थिर राजै कृपन[1] हरि गदा ॥ सिवराज भूपन अटल रहै तौलौं जौलौं त्रिदस भुवन सब, गंग श्री नरमदा। साहि तनै साहसिक भौंसिला सुरज बंस दासरथि राज तौलौं सरजा थिर सदा ॥३८१॥

पुन: । दोहा

पुहुमि पानि रवि ससि पवन जय लौं रहे अकास ।
सिव सरजा तब लौ जियौ भूपन सुजस प्रकास ॥३८२॥

इति श्री कवि भूपण विरचिते शिवराज भूषणे
अलंकार वर्णन समाप्तम् ।

---

## शुभमस्तु ।

## श्री शिवा बावनी[2]

छप्पय[3]

कौन करै बस वस्तु कौन यहि लोक बडो अति ? । को साहस को सिंधु कौन रज लाज धरे मति ? ॥ को चकवा को

---

१ कृपाण, तलवार ।

२ जैसा कि भूमिका में लिखा गया है, यह कोई स्वतंत्र ग्रंथ नहीं, वरन् भूषण जी के ५२ छंदों का एक संग्रह मात्र है। इसी हेतु प्रचलित प्रतियों का क्रम छोड़ कर हमने अपना नया क्रम स्थिर किया है, क्योंकि हम उक्त प्रचलित क्रम को बहुत ही अनुपयुक्त समझते हैं।

३ यह छंद "स्फुट कविता" से लेकर उपयुक्त जान हमने यहाँ रख दिया है।

सुखद बसै को सकल सुमन महि ? । अष्ट सिद्धि नव निद्धि देत माँगे को सो कहि ? ॥ जग बूझत उत्तर देत इमि कवि भूषन कवि कुल सचिव । दच्छिन नरेस सरजा सुभट साहि-नंद मकरंद[1] सिव ॥ १ ॥

कवित्त । मनहरण

साजि चतुरंग बीर रंग में तुरंग चढ़ि सरजा सिवाजी जंग जीतन चलत है । भूषन भनत नाद बिहद नगारन के नदी नद मद गब्बरन[2] के रलत है ॥ ऐल[3] फैल खैल भैल[4] खलक मैं गैल गैल गजन की ठेल पेल सैल उसलत है । तारा सो तरनि धूरि धारा मैं लगत, जिमि थारा पर पारा पारावार[5] यों हलत है ॥ २ ॥

बाने[6] फहराने घहराने घंटा गजन के नाहीं ठहराने राव राने देस देस के । नग भहराने ग्राम नगर पराने सुनि बाजत निसाने[7] सिवराज जू नरेस के[8] ॥ हाथिन के हौदा उकसाने

---

१ माल मकरद ।

२ गर्व धारियों के ।

३ अहिलौ, बहुत विशेष ।

४ खलमल । ५ समुद्र । ६ एक भंडीदार भाला ।

७ निशान का अर्थ भंडा है, पर भूषणजी ने उसे डंका के अर्थ में लिखा है।

८ सरदार कवि ने इसके द्वितीय पद के अंतिम भाग को यों लिखा है—"सुनि बजत निसाने भाउ सिंहजू नरेस के" और तीसरे पद का प्रथमार्द्ध यों—"ककुभ

कुंभ कुंजर के भौन को भजाने अलि छूटे लट केस के। दल के दरारे¹ हुते कमठ करारे फूटे केरा कैसे पात बिहराने फन सेस के ॥ ३ ॥

प्रेतिनी पिसाचऽरु निसाचर निसाचरिहु मिलि मिलि आपुस में गावत बधाई है। भैरों भूत प्रेत भूरि भूधर भयंकर से जुत्थ जुत्थ जोगिनी जमाति जुरि आई है॥ किलकि किलकि कै कुतूहल करति काली, डिम डिम डमरू दिगंबर बजाई है। सिवा पूँछैं सिव सों समाज आजु कहाँ चली, काहू पै सिवा नरेस भृकुटी चढ़ाई है ? ॥ ४ ॥

बद्दल न होहिँ दल दच्छिन घमंड माहिँ घटा हू न होहिँ दल सिवाजी हँकारी के। दामिनी दमक नाहिँ खुले खग्ग बीरन के, बीर सिर छाप लखु तीजा² असवारी के॥ देखि देखि मुगलों की हरमैं भवन त्यागैं उझकि उझकि उठै बहत बयारी के। दिल्ली मति भूली कहै बात घन घोर घोर बाजत नगारे जे सितारे गढ़ धारी के ॥ ५ ॥

✓ बाजि गजराज सिवराज सैन साजतहि दिल्ली दिलगीर दसा

के कुंजर कसमसाने गंग भनै"। परंतु शब्दों एवं वाक्य-रचना से यह भूषण कृत, जँचता है। इसके अतिरिक्त गंगजी अकबर शाह के समय में थे, पर भावसिंह सन् १६५८ ईसवी में बूँदी की गद्दी पर बैठे, सो यह कवित्त गंगकृत नहीं हो सकता।

१ सेना के दरेरे (दबाव) से।

२ सम्भवतः तीज का चन्द्रमा।

दीरघ दुगन की। तनियाँ न तिलक सुथनियाँ पगनियाँ न घामे घुमरात छोडि सेजियाँ सुखन की॥ भूषन भनत पतिबाँह बहियाँ न[1] तेऊ छहियाँ छबीली ताकि रहियाँ रुखन की[2]। बालियाँ बिथुरि जिमि आलियाँ[3] नलिन पर लालियाँ मलिन मुगलानियाँ मुखन की॥ ६॥

कत्ता की कराकनि[4] चकत्ता को कटक काटि कीन्ही सिव-राज बीर अकह कहानियाँ। भूषन भनत तिहु लोक मैं तिहारी धाक दिल्ली औ बिलाइति सकल बिललानियाँ॥ आगरे अगा-रन[5] ह्वै फाँदती कगारन छ्वै बाँधती न बारन मुखन कुम्हि-लानियाँ। कीबी कहैं कहा[6] औ गरीबी गहे भागी जाहिं बीबी गहे सूथनी सु नीबी[7] गहे रानियाँ॥ ७॥

ऊँचे घोर मदर के अदर रहन वारी ऊँचे घोर मदर[8] के अदर रहाती हैं। कद[10] मूल भोग करैं कद[11] मूल भोग

---

१ पति की बाँहों से नहीं बहीं अर्थात् अलग नहीं हुईं।

२ रूखों ( पेड़ों ) की।

३ अलि, भौंरे।

४ कड़ाके से, जोर से चलने से।

५ मकानों में।

६ कहती है कि क्या करेंगी ?

७ नारा, धोती का बंधन, धोती, लहँगा।

८ मंदिर, मकान। ९ पर्वत।

१० कंद मूलक ( व्यंजन ), ऐसे व्यंजन जिनमें कंद ( मीठा ) पड़ा हो।

११ जड़ें और जमीन के अंदर होनेवाले फल।

करें, तीनि[1] बेर खातीं सो तो तीनि[2] बेर खाती हैं ॥ भूषन[3] सिथिल अंग भूषन[4] सिथिल अंग बिजन[5] डुलातीं तेऽ[6] बिजन[7] डुलातीं हैं। भूषन भनत सिवराज बीर तेरे त्रास नगन[8] जड़ातीं ते वै नगन[9] जड़ाती हैं ॥ ८ ॥

उतरि पलंग ते न दियो है धरा पै पग तेऊ सगबग निसि दिन चली जाती हैं। अति अकुलातीं मुरझातीं ना छिपातीं गात बात न सोहाती बोलैं अति अनखाती हैं ॥ भूषन भनत सिंह साहि के सपूत सिवा तेरी धाक सुने अरि नारी बिललाती हैं। कोऊ करैं घाती कोऊ रोतीं पीटि छाती घरै तीनि बेर खातीं ते वै बीनि बेर खाती हैं ॥ ९ ॥

अंदर ते निकसीं न मंदिर को देख्यो द्वार बिन रथ पथ ते उघारे पाँव जाती हैं। हवा हू न लागती ते हवा ते बिहाल भईं लाखन की भीरि में सम्हारतीं न छाती हैं ॥ भूषन भनत सिव

---

१ तीन मर्तबा।
२ बेरी के तीन फल।
३ जेवरों से।
४ भूखों से।
५ पंखा।
६ ते अब।
७ अकेली।
८ मारी मारी फिरती हैं।
९ जेवरों में नगीने जड़वाती थी। १० नंगी जाड़ा खा रही है।

राज तेरी धाक सुनि हयादारी[1] चीर फारि मन झुझलाती हैं। ऐसी परीं नरम हरम बादसाहन की नासपाती खातीं ते बनासपाती[2] खाती हैं ॥ १० ॥

अतर गुलाब रस चोवा[3] घनसार सब सहज सुवास की सुरति बिसराती हैं। पल भरि पलँग ते भूमि न धरति पाँय भूलीं खान पान फिरैं बन बिललाती हैं ॥ भूषन भनत सिवराज तेरी धाक सुनि दारा हार बार न सम्हार अकुलाती हैं। ऐसी परीं नरम हरम बादसाहन की नासपाती खातीं ते बनासपाती खाती हैं ॥ ११ ॥

सौंधे[4] को अधार किसमिस जिनको अहार चारि को सो अंक लंक चंद सरमाती हैं। ऐसी अरि नारी सिवराज बीर तेरे त्रास पायन में छाले परे कंद मूल खाती हैं ॥ ग्रीषम तपनि एती तपती न सुनि कान कंज कैसी कली बिनु पानी मुरझाती हैं। तोरि तोरि आछे[5] से पिछौरा सों निचोरि मुख कहैं 'अब कहाँ पानी मुकतौं में पाती हैं?" ॥ १२ ॥

साहि सिरताज औ सिपाहिन में पातसाह अचल सु सिंधु केसे जिनके सुभाव हैं। भूषन भनत परी शस्त्र रन सिवा धाक

---

१ हया ( शर्म ) रखनेवाली।
२ बनस्पति।
३ कई सुगंधित वस्तुओं से बनाया हुआ द्रव पदार्थ।
४ सुगंध।
५ अच्छे से अर्थात बढ़िया।

काँपत रहत न गहत चित चाव हैं ॥ अयह बिमल जल कालिंदी के तट केते परे युद्ध विपति के मारे उमराव हैं। नाव भरि बेगम उतारें बांदी डोंगा भरि साहि मिसि मक्का उतरत दरियाव हैं ॥ १३ ॥

किवले[1] के ठौर बाप बादसाह साहिजहाँ ताको कैद कियो मानो मक्के आगि लाई है। बडो भाई दारा वाको पकरि कै कैद कियो मेहेरहु[2] नाहिँ वाको जायो सगो भाई है ॥ बंधु तौ मुरादबक्स बादि चूक[3] करिये को बीच लै कुरान खुदा की कसम खाई है। भूषन सुकवि कहै सुनौ नवरंगजेब एते काम कीन्हे फेरि पादसाही पाई है ॥ १४ ॥

हाथ तसबीह[4] लिए प्रात उठि बंदगी को आपही कपट रूप कपट सु जप के। आगरे में जाय दारा चौक में चुनाय लीन्हों छत्र ही छिनायो मनो बूढ़े मरे बप के ॥ कीन्हो है सगोत घात सो मैं नाहिँ कहौं फेरि पील पै तोरायो[5] चारि चुगुल के गप[6] के। भूषन भनत छरछंदी मतिमंद महा सौ सौ चूहे खाय कै बिलारी बैठी तप के ॥ १५ ॥

---

१ काबा। पूज्य। किबलागाही।
२ मेहरबानी भी।
३ दगाबाजी।
४ जपने की मुसल्मानी माला।
५ हाथी से मरवा डाला।
६ गप्प मारने से, झूठ बोलने से।

कैयक हजार जहाँ गुर्ज बरदार ठाढ़े करि कै हुस्यार नीति पकरि समाज की। राजा जसवंत को बुलाय कै निकट राखे तेऊ लखें नीरे जिन्हैं लाज स्वामि काज को॥ भूषन तबहुँ ठठकत ही गुसुलखाने सिंह लौं झपट[1] गुनि साहि महराज को। हटकि हथ्यार फड बाँधि उमरावन को कीन्ही तब नौरँग नें भेंट सिवराज को॥ १६॥

✓ सघन के ऊपर ही ठाढो रहिबे के जोग ताहि खरो कियो जाय जारन के नियरे। जानि गैर मिसिल गुसीले गुसा धरि उर कीन्ही ना सलाम न बचन बोले सियरे॥ भूषन भनत महा बीर बलकन लाग्यो सारी पातसाही के उडाय गये जियरे। तमक ते लाल[2] मुख सिवा को निरखि भये स्याह मुख नौरँग सिपाह मुख पियरे॥ १७॥

✓ राना भो चमेली और बेला सब राजा भए ठौर ठौर रस लेत नित यह काज है। सिगरे अमीर आनि कुंद होत घर घर भ्रमत भ्रमर जैसें फूलन की साज है। भूषन भनत सिवराज बीर तैंही देस देसन में राखी सब दच्छिन कि लाज है। त्यागे सदा षटपद पद अनुमानि यह अलि नवरंगजेब चंपा सिवराज है॥ १८॥

---

१ इस छंद में रौद्र एवं भयानक रस है।

२ दिल्ली में कुछ लोगों ने ऐसी हवा उड़ा रक्खी थी कि शिवाजी कभी कभी २५ हाथ का एक डग रखते थे। इस छंद में कथित प्रायः सभी बातें ऐतिहासिक हैं।

कूरम[1] कमल कमधुज[2] है कदमफूल गौर है गुलाब राना[3] केतकी बिराज है। पाँडरि पँवार जुही सोहत है चंद्रावत सरस बुँदेला सो चमेली साज बाज है॥ भूषन भनत मुचकुंद बडगूजर हैं बघेले बसंत सब कुसुम समाज है। लेइ रस एतेन को बैठि न सकत अहै अलि नवरंगजेब चंपा सिवराज है[4] ॥ १९ ॥

देवल गिरावते फिरावते निसान अली ऐसे डूबे राव राने सबी गए लबकी[5]। गौरा गनपति आप औरन को देत ताप आप के मकान सब मारि गये दबकी॥ पीरा पयगंबरा दिगंबरा दिखाई देत सिद्ध की सिधाई गई रही बात रब[6] की। कासिहु ते कला जाती मथुरा मसीद होती सिवाजी न होतो तौ सुनति[7] होति सब की ॥२०॥

---

१ महाराज जयपुर कछवाहे होने के कारण कूर्मवंशी कहलाते हैं।

२ महाराज जोधपुर। कबन्ध। युद्ध में इनके पूर्वपुरुष जयचंद महाराज कन्नौज का कबंध उठा था, इसी से उनके वंशी कमधज कहलाते हैं।

३ महाराना उदयपुर।

४ इस छंद में सम अभेद रूपक है।

५ लबलबा गए, निर्बल हो गए। यह भी हो सकता है कि लवा (छोटा पक्षी) के समान हो गए।

६ खुदा (यहाँ पर) मुसलमानी देवता।

७ खतना, मुसलमानी।

साँच को न मानै देवी देवता न जानै अरु ऐसी उर आनै मैं कहत बात जब की। और पातसाहन के हुती चाह हिंदुन की अकबर साहजहाँ कहै साखि तब की॥ बब्बर के तिब्बर[1] हुमायूँ हद्द बाँधि गये दो मैं एक करी ना कुरान[2] वेद ढब की। कासिहु की कला जाती मथुरा मसीद होती सिवाजी न होतो तौ सुनति होति सब की ॥२१॥

कुंभकर्न असुर औतारी अवरंगजेब कीन्ही कत्ल मथुरा[3] दोहाई फेरी रब की। खोदि डारे देवी देव सहर मुहल्ला बाँके लाखन तुरुक कीन्हे छूटि गई तब की॥ भूषन भनत भाग्यो कासीपति बिस्वनाथ[4] और कौन गिनती मैं भूली गति भव की। चारौं वर्न धर्म छोडि कलमा[5] नेवाज पढि सिवा जी न होतो तौ सुनति होति सब की ॥२२॥

---

१ तीन बार।

२ कुरान और वेद की जो दो ढबें हैं उनको एक में न किया, अर्थात् वेद के रीतियों के उठाने का प्रयत्न न किया।

३ सन् १६६९ ई० में औरंगजेब ने देहरा केशवराय को मथुरा में तोड़ा। इसे महाराज वीरसिंहदेव बुंदेला ने ३३ लाख मुद्रा लगा कर बनवाया था।

४ औरंगजेब ने विश्वनाथ जी का मंदिर सन १६६९ ई० में तोड़ा। उसी समय कहा जाता है कि श्री विश्वनाथ जी की मूर्ति मन्दिर से ज्ञानवापी नामक कूप में (जो मन्दिर के पिछवाड़े है) जाकर कूद पड़ी।

५ कलमा यह है—"लाइलाहै इल्लिल्ला मुहम्मद उलरसूलिल्ला" अर्थात् सिवाय

दावा पातसाहन सों कान्हो सिवराज वीर जेर कीन्हो देस हद्द बाँध्यो दरबारे[1] से । हठी मरहठी तामैं राख्यो ना मवास[2] कोऊ छीने हथियार डोलैं बन बनजारे से ॥ आमिष अहारी माँसहारी दै दै तारी नाचैं खाँड़े तोड किरचें उड़ाये सब तारे से । पील सम डील जहाँ गिरि से गिरन लागे मुंड मतवारे गिरैं झुंड मतवारे[3] से ॥२३॥

छूटत कमान[4] और तीर गोली बानन के मुसकिल होति मुरचान हू की ओट मैं । ताही समै सिवराज हुकुम कै हल्ला कियो दावा बाँधि पर हला वीर भट जोट मैं ॥ भूषन भनत तेरी हिम्मति कहाँ लौं कहौं किम्मति इहाँ लगि है जाकी भट झोट[5] मैं । ताव दै दै मूछन कँगूरन पै पाँव दे दै अरि मुख घाव दै दै कूदे परैं कोट[6] मैं ॥२४॥

उतै पातसाह जू के गजन के ठट्ट छूटे उमड़ि घुमड़ि मतवारे

---

परमेश्वर के कोई समान नहीं है, मुहम्मद परमेश्वर का बसीठी है । मुसलमानों के अनुसार जो कोई ये दोनों बातें मानता हो, वही मुसल्मान है।

१ दरबार से, दरबार ही से, खास दरबार से ।

२ किला, मोर्चा ।

३ पूर्णोपमा अलंकार ।

४ तोप ।

५ झुरमुट, समूह ।

६ इस छंद में पूर्ण वीर रस एव पदार्थावृत्ति अलंकार है ।

घन भारे हैं। इतै सिवराज जूके छूटे सिंहराज और धिदारे[1] कुंभ करिन के चिकरत कारे हैं॥ फौजें सेख सैयद मुगल औ पठानन की मिलि इखलास[1] काहू मीर न सम्हारे हैं। हद हिंदुवान की विहद तरवारि राखि कैयो बार दिली के गुमान झारि डारे हैं॥२५॥

जीत्यो सिवराज सलहेरि को समर सुनि सुनि असुरन[2] के सु सीने धरकत हैं। देवलोक नागलोक नरलोक गावैं जस अजहूँ लौं परे खग्ग दाँत खरकत हैं॥ कटक कटक काटि कीट से उड़ाय केते भूषन भनत मुख मोरे सरकत हैं। रनभूमि लेटे अधकटे फरलेटे परे रुधिर लपेटे पठनेटे फरकत हैं॥२६॥

मालती सवैया

'केतिक देस दल्यो दल के बल दच्छिन चंगुल चापि कै चाख्यो। रूप गुमान हरयो गुजरात को सूरति[3] को रस चूसि कै नाख्यो[4]॥ पंजन पेलि मलिच्छ मले सब सोई बच्यो जेहि

---

१ सलेहरि के युद्ध में मुगलों का सेनापति इखलास खाँ था। किसी किसी प्रति में अफज़ल खाँ इसके स्थान पर लिखा है। वह बीजापुरी सरदार था किन्तु यहाँ सलहेरि में लड़नेवाले मुग़ल सरदार का वर्णन है।

२ मुसल्मान ( टाट देखिए )।

३ सन् १६६४ और १६७० ई० में शिवाजी ने सूरत लूटा था।

४ गुजराती भाषा में—फेंक दिया।

मलारि[1] नारि धम्मिल[2] नहिँ बधहिँ ॥ गिरत गब्भ[3] कोटै गरब्भ[4] चिंजी चिंजा[5] डर । चालकुंड[6] दलकुंड[7] गोलकुंडा सका उर ॥ भूषन प्रताप सिवराज तव इमि दच्छिन दिसि सचरहि । मधुरा[8] धरेस धकधकत सो द्रविड निविड डर दबि डरहि ॥ ३२ ॥

कवित्त मनहरण

अफजल खान को जिन्हों ने मयदान मारा बीजापुर गोल कुंडा मारा जिन आज है । भूषन भनत फरासीस त्यों फिरंगी मारि हबसी तुरक डारे उलटि जहाज है ॥ देखत मैं रुसतम[9]

---

उसकी प्रार्थना पर शिवाजी ने सन् १६७७ के लगभग रानी का अधिकार ठीक कर दिया । सन् १६६४ में इन्होंने बिदनूर जीता भी था ।

१ मलाबार वासी ।

२ फूल मोती आदि से गुथे हुए बाल ।

३ गर्भ ।

४ किले के भीतर ही, कोट गब्भ में ही ।

५ लड़की लड़का । इसका प्रयोजन जिंजी से नहीं है, क्योंकि जिंजी का वास्तविक नाम चँडा था जो शब्द चिंजी चिंजा से असबद्ध है ।

६ चाल एक बंदरगाह है । इसके पास सन् १५२१ ई० के लगभग ईसाइयों ने एक किला बनवाया था ।

७ डल कश्मीर में एक बड़ी झील है ।

८ अथ इसे मदुरा कहते हैं और यह मदरास में एक जिला है ।

९ रुस्तमे जमाँ । देखिए शि० भू० छ० नं० २३१ का नोट ।

खॉ को जिन खाक किया साल की सुरति आजु सुनी जो अवाज है। चौकि[1] चौंकि चकता कहत चहुँघा ते यारो लेत रहौ खबरि कहाँ लौं सिवराज है ॥ ३३ ॥

फिरगाने[2] फिकिर औ हद सुनि हयसाने भूपन भनत कोऊ सोवत न घरी है। बीजापुर विपति विडरि सुनि भाज्यो सब दिल्ली दरगाह बीच परी खरभरी है॥ राजन के राज सब साहिन के सिरताज आज सिवराज पातसाही[3] चित धरी है। बलख बुखारे कसमीर लौं परी पुकार धाम धाम धूमधाम रूम साम परी है[4] ॥ ३४ ॥

गरुड़[5] को दावा सदा नाग के समूह पर दावा नाग जूह पर सिंह सिरताज को। दावा पुरहूत[6] को पहारन के कुल पर पच्छिन के गोल पर दावा सदा बाज को॥ भूपन अखंड नव-खंड महिमंडल मैं तम पर दावा रवि किरन समाज को। पूरब पछाँह देस दच्छिन ते उत्तर लौं जहाँ पादसाही तहाँ दावा सिवराज को ॥ ३५ ॥

---

१ पूर्ण भयानक रस।

२ बाबर के पिता का राज्य।

३ इस छंद में शिवा जी के अभिषेक का कथन है।

४ भयानक रस।

५ निदर्शना अलङ्कार।

६ इंद्र।

दारा की न दौर यह रारि नहीं खजुवे[1] की बाँधिबो नहीं है कैधौं मीर सहवाल[2] को। मठ विश्वनाथ को न बास ग्राम गोकुल को देवी को न देहरा न मंदिर गोपाल को॥ गाढ़े गढ लीन्हे अरु बैरी कतलाम कीन्हे ठौर ठौर हासिल[3] उगाहत है साल को। बूड़ति है दिल्ली सो सम्हारै क्यों न दिल्लीपति धक्का आनि लाग्यो सिवराज महाकाल को॥ ३६॥

गढन[4] गॅजाय गढधरन सजाय करि छाँडे केते धरम दुवार दै भिखारी से[5]। साहि के सपूत पूत वीर सिवराज सिंह केते गढधारी किये बन बनचारी से॥ भूषन बखाने केते दीन्हे बंदीखाने सेख सैयद हजारी[6] गहे रैयत बजारी से। महता[7] से मुगल महाजन[8] से महाराज डाँडि लीन्हे पकरि पठान पटवारी से[9]॥ ३७॥

---

१ खजुए में शाहशुजा औरंगजेब से हारा था।

२ इसका इतिहास में नाम नहीं मिलता, कोई छोटा सर्दार होगा। लाल कवि ने इसका वर्णन किया है। इसका ठीक नाम शहबाज खाँ था।

३ चौथ, सरदेश मुखी आदि।

४ किलों को गॅंववा कर।

५ यहाँ पर प्रताप राव गूजर द्वारा बहलोल खाँ के छोड़े जाने का इशारा समझ पड़ता है। सन् १६७२ की घटना है।

६ एक हजार सिपाहियों का अफसर।

७ महतौ, मुसद्दी।

८ कलवार।

९ पूर्णोपमा।

सक्र जिमि सैल पर अर्क[1] तम फैल पर विघन की रेल पर लंबोदर[2] लेखिये। राम दसकंध पर भीम जरासंध पर भूपन ज्यों सिंधु पर कुंभज[3] बिसेखिये॥ हर ज्यों अनंग पर गरुड भुजंग पर कौरव के अंग पर पारथ ज्यों पेखिये। बाज ज्यों बिहंग पर सिंह ज्यों मतंग पर म्लेच्छ चतुरंग पर सिवराज देखिये[4]॥ ३८॥

वारिध के कुंभभव घन वन दावानल तरुन तिमिर हू के किरन समाज हौ। कंस के कन्हैया कामधेनु हू के कंटकाल[5] कैटभ के कालिका बिहंगम के बाज हौ॥ भूषन भनत जग जालिम के सचीपति पन्नग के कुल के प्रबल पच्छिराज हौ। रावन के राम कार्तवीज के परसुराम दिल्लीपति दिग्गज के सेर सिवराज हौ[6]॥ ३९॥

---

१ सूर्य।

२ गणेशजी।

३ अगस्त्य मुनि जिन्होंने समुद्र पी लिया था। वे घड़े से पैदा हुए थे। वास्तव में अगस्त्य ने जल सेना प्रस्तुत करके भरत समुद्र के शत्रुओं को पराजित करके तत्कालीन भारतीय समुद्री व्यापार कंटकरहित कर दिया था। इसी से उनका यश फैला हुआ था।

४ मालोपमा।

५ काँटों का घर।

६। म अभेद रूपक।

दर वर दौरि करि नगर उजारि डारि कटक कटाई कोटि दुजन दरब[1] की। जाहिर जहान जग जालिम है जोरावर चलै न कछूक अब एक राजा रब[2] की॥ सिवराज तेरे त्रास दिल्ली भयो भुवकंप थर थर काँपति बिलायति अरब[3] की। हालत दहलि जात काबुल कँधार बीर रोष करि काढ़े समसेर ज्यों गरब[4] की[5]॥ ४० ॥

सिवा की बड़ाई औ हमारी लघुताई क्यों कहत बार बार कहि पातसाह गरजा। सुनिये, खुमान[6] हरि तुरुक गुमान महि देवन जेंवायो, कवि भूषन यों सरजा॥ तुम वाको पाय के जरूर रन छोरो वह रावरे वजीर छोरि देत करि परजा। मालुम तिहारो होत याहि में निवारो रनु कायर सों कायर औ सरजा सों सरजा॥ ४१ ॥

कोट गढ़ ढाहियतु एकै पातसाहन के एकै पातसाहन के देस दाहियतु है। भूषन भनत महाराज सिवराज एकै साहन की फौज पर खग्ग वाहियतु है॥ क्यों न[7] होहिं बैरिन की बौरी

---

१ दुर्जन के द्रव्य से इकट्ठी की हुई सेना कटवा डाली।

२ राव।

३ अरब की विलायत थर थर काँपती है।

४ अहंकार की अथवा पश्चिम ( मगरिब ) की तलवार।

५ यह छंद स्फुट कविता से आया है।

६ शिवाजी।

७ भयानक रस। भैर ( शिवाजी से ) सुन बैरिन की वधू क्यों बौरी न होहिं।

सुनि बैर बधू दौरनि तिहारे कही क्यों निबाहियतु है। रावरे नगाये सुने बैरवारे नगरनि नैनवारे नदन निवारे चाहियतु है[१] ॥ ४२।

चकित चकत्ता चौंकि चौंकि उठै बार बार दिल्ली दहसति चित चाहै खरकति है। बिलखि बदन बिलखात बिजैपुर पति फिरत फिरंगिन की नारी फरकति है॥ थर थर काँपत कुतुब साहि गोलकुंडा हहरि हबस भूप भीर भरकति है। राजा[२] सिवराज के नगारन की धाक सुनि केते पातसाहन की छाती दरकति है॥ ४३॥

मोरँग[३] कुमाऊँ औ पलाऊँ[४] बाँधे एक पल कहाँ लौं गनाऊँ जेऊब भूपन के गोत हैं। भूपन भनत गिरि बिकट निवासी लोग, बावनी बवजा[५] नव कोटि धुंध[६] जोत हैं॥ काबुल कँधार

---

१ चपलातिशयोक्ति। २ भयानक रस।

३ शि० भू० छंद नं० २४६ का नोट देखिए।

४ 'भागना' हो सकता है, 'पना' भी। पना नामक एक ग्राम यमुना जी के किनारे था।

५ बजूना नामक एक स्थान फतेहपुर सिकरी के पास था। उत्तर पश्चिमी बोली में बावन को बवजा कहते हैं। बावनी बुंदेलखंड में एक मुसल्मानी रियासत है। इसी से बावनी के पीछे बवजा लगाया गया है। करनाटक के युद्ध में शिवाजी ने बावन गिरि जीता था। सम्भव है, बावनी शब्द से उसी का अभिप्राय हो।

२ धुंधली ज्योति के अर्थात् तेजहत।

मोटी भई चंडी बिनु चोटी के चबाय सीस खोटी भई संपति चकत्ता के घराने की ॥ ४८ ॥

जिन फन फुतकार उडत पहार भार कूरम कठिन जनु कमल बिदलि गो। बिषजाल ज्वालामुखी लवलीन होत जिन झारन चिकारि मद दिग्गज उगलि गो॥ कीन्हों जेहि पान पयपान सो जहान कुल कोल हू उछलि जल सिंधु खलभलि गो। खग्ग' खगराज महाराज सिवराज जू को अखिल भुजंग मुगलद्दल निगलि गो॥ ४९ ॥

सुमन' में मकरंद रहत है साहि नन्द मकरंद सुमन रहत ज्ञान बोध है। मानस में हंस बस रहत हैं तेरे जस हंस में रहत करि मानस बिसोध है॥ भूषन भनत भोंसिला भुवाल भूमि तेरी करतूति रही अद्भुत रस ओध है। पानि में जहाज रहे लाज के जहाज महाराज सिवराज तेरे पानिप पयोध है॥ ५० ॥

बेद राखे बिदित पुरान राखे सारयुत रामनाम राख्यो अति रसना सुघर में। हिंदुन की चोटी रोटी राखी है सिपाहिन की काँधे में जनेउ राख्यो माला राखी गर में॥ मीडि राखे मुगल मरोडि राखे पातसाह बैरी पीसि राखे बरदान

---

१ सम अभेद रूपक।

२ यह छंद स्फुट कविता से आया है।

राख्यो कर मैं । राजन की हद राखी तेग बल सिवराज देव राखे देवल स्वधर्म राख्यो घर मैं ॥ ५१ ॥

सपत नगेस चारौं ककुभ[1] गजेस कोल कच्छप दिनेस धरैं धरनि अखंड को । पापी घालै धरम सुपथ चालै मारतंड करतार प्रन पालै प्रानिन के चंड को ॥ भूषन भनत सदा सरजा सिवाजी गाजी म्लेच्छन को मारे करि कीरति घमंड को । जग काज वारे निहचिंत करि डारे सब भोर देत आसिष तिहारे भुजदंड को ॥ ५२ ॥

## श्री छत्रशाल दशक

### दोहा

इक हाडा[2] बूँदी धनी मरद महेवा वाल ।
सालत नौरँगजेब को ये दोनों छतसाल[3] ॥

---

१ पृथ्वी के हाथी अर्थात् दिग्गज ।

२ एक छत्रसाल हाडा बूँदी-नरेश थे । ये महाराज गोपीनाथ के पुत्र और राव रतनसिंह के पौत्र थे । ये स्वयं बावन लड़ाइयों में शरीक रहे थे । सन् १६५८ ई० में धौलपुर में दारा और औरङ्गजेब की जो लड़ाई राज्यार्थ हुई थी, उसमें ये महाराज दारा के दल के हरौल में थे । उसी लड़ाई में बड़ी बहादुरी दिखा कर ये मारे गए । उसी का बयान भूषण ने इस दशक के प्रथम दो छंदों में किया है ।

३ दूसरे छत्रसाल चंपति राय बुंदेला के पुत्र थे । इन्हीं के अनिवार्य प्रयत्नों से इनका राज्य बुंदेलखंड भर में फैल गया था ।

वै देखौ छत्ता पत्ता ये देखौ छतसाल।
वै दिल्ली की ढाल[1] ये दिल्ली ढाहन वाल ॥

कवित्त मनहरण

## छत्रशाल हाड़ा बूँदी नरेश विषयक

चले चंद्रबान[2] घनबान औ कुहूकबान[3] चलत कमान[4] धूम आसमान छ्वै रहो। चली जमडाढैं वाढ़वारैं तरवारैं जहाँ लोह-आँच जेठ के तरनि मान वै रहो ॥ ऐसे समै फौजैं विचलाई छत्रशालसिंह अरि के चलाये पायँ वीररस ज्वै रहो। हय चले हाथी चले संग छोड़ि साथी चले ऐसी चलाचली में अचल हाड़ा ह्वै रहो[5] ॥ १ ॥

दारा साहि नौरँग जुरे हैं दोऊ दिल्ली दल एकै गये भाजि एकै गये रुँधि चाल में[6]। बाजी कर कोऊ दगाबाजी करि राखी

---

१ क्योंकि वे दिल्ली की ओर हो दारा की तरफ से लड़े थे।

२ अर्धचंद्र बाण।

३ अँधेरे में चलनेवाले बाण, इनके चलने से कुहू कुहू आवाज होने से ये कुहूक बान कहलाते थे। ४ तोप।

५ पूर्णोपमा, पदार्थावृत्त दीपक, परिसंख्या और भूषणानुसार पर्य्याय अलंकार।

६ कोई भाग गए और कोई सेना के संचालन में फँस गए, अर्थात् इस प्रकार से सेना चलाई गई कि उनकी सेना ऐसे स्थान पर आ पड़ी कि जहाँ से वह शत्रु से भली भाँति लड़ नहीं सकती थी। चलने से रुक गए।

जेहि कैसेहू प्रकार प्रान बचत न काल[1] मैं ॥ हाथी ते उतरि हाडा जूझो लोह लगर[2] दै एती लाज कामैं जेती लाज छत्रसाल मैं । तन तरवारिन मैं मन परमेसुर मैं प्रान स्वामि कारज मैं माथो हरमाल मैं ॥ २ ॥

## छत्रशाल बुँदेला महेवानरेश विषयक

निकसत म्यान ते मयूखैं[3] प्रलै भानु कैसी फारै तम तोम से गयंदन के जाल को । लागति लपटि कंठ बैरिन के नागिनि सी रुद्रहि रिझावै दै दै मुंडन के माल को । लाल छितिपाल छत्रसाल महाबाहु बली कहाँ लौं बखान करौं तेरी करवाल को । प्रतिभट[4] कटक कटीले केते काटि काटि कालिका सी किलकि कलेऊ देति काल को ॥ ३ ॥

भुज भुजगेस की ह्वै संगिनी भुजंगिनी सी खेदि खेदि खाती दीह दारुन दलन के । बखतर पाखरिन बीच धसि जाति मीन

---

१ कोई ऐसे थे कि जिस समय किसी प्रकार नहीं बचते थे, तो उन्होंने दगा बाजी करके अपने हाथ बाजी रक्खी, (अर्थात् प्रान बचाए)। यह भी हो सकता है कि हाथ में घोड़ा पकड़ कर सईस बनकर बच गए।

२ जब हाथी लड़ाई से भागने लगते हैं, तब उनके पैरों में लंगर (मोटी जंजीर) डाल देते हैं कि वे भाग न सकें।

३ किरनें।

४ पूर्णोपमा अलंकार।

पैरि पार जात परवाह ज्यों जलन के ॥ रैया राय चंपति[1] को छत्रसाल महाराज भूपन सकत को बखानि यों बलन के। पच्छी पर-छीने[2] ऐसे परे पर छीने[3] बीर तेरी बरछी ने बर[4] छीने हैं खलन के ॥ ४ ॥

रैया राय चंपति को चढ़ो छत्रसालसिंह भूपन भनत सम-सेर जोम जमकैं[5]। भादौं की घटा सी उठी गरदैं गगन घेरैं सेलैं समसेरैं फेरैं दामिनि सी दमकैं। खान उमरावन के आन राजा रायन के सुनि सुनि उर लागैं घन कैसी घमकैं। बैहर[6]

---

१ चंपतिराय छत्रसाल बुंदेला के पूज्य पिता थे। ये महाशय बुंदेलों में बड़े ही प्रतापी हो गए हैं। पहले महाराज चंपति शाहजहाँ से मित्रता रखते थे और उनकी ओर से दारा के साथ काबुल में लड़ने भी गए थे। वहाँ इन महाराज ने इतनी वीरता दिखाई और अफ़गानों को इतना शीघ्र परास्त कर दिया कि दारा को इनकी वीरता से द्वेष उत्पन्न हुआ। इसी द्वेष के कारण इनसे और दारा की शत्रुता हो गई। तब ये महाराज औरंगज़ेब की ओर हो गए और इन्होंने धौलपुर के युद्ध में हरौल दल के नेता होकर दारा को परास्त करके औरंगज़ेब को राज्य दिलाने में पूरा योग दिया (यथा "चंपति राय जगत जस छायो—है हरौल दारा बिचलायो" लाल-कृत छत्रप्रकाश।)

२ पक्षकटे।

३ पर अर्थात् शत्रु खंडित हो गए। ४ बल।

५ पर्यायोपमा अलंकार।

६ वायु।

पगारन की अरि के अगारन की लाँघती पगारन[1] नगारन की धमकैं ॥ ५ ॥

अत्र गहि छत्रसाल खिझ्यो खेत बेतवै के उत ते पठाननहू कीन्हीं झुकि झपटैं। हिम्मति बड़ी के गबड़ी[3] के खिलवारन लौं देत से हजारन हजार बार चपटैं। भूषन भनत काली हुलसी असीसन को सीसन को ईस[4] की जमाति जोर जपटैं[5]। समद लौं समद[6] की सेना त्यों बुँदेलन की सेल समसेरैं भईं बाडव की लपटैं ॥ ६ ॥

---

१ घेरा। २ पूर्णोपमा अलंकार।

३ गबड़ी (कबड्डी) एक प्रकार का खेल होता है। इसमें खिलाड़ी दो भागों में विभक्त हो जाते हैं। एक समूह का एक खिलाड़ी कबड्डी कबड्डी कहता दूसरे गोल में जाता है और वह प्रयत्न करता है कि उसकी एक ही साँस न टूटने पावे और वह उस गोल के किसी खिलाड़ी को छूकर लौट आवे। अगर उसने ऐसा कर लिया तो उस गोल के जिस खिलाड़ी को उसने छुआ उसे मानों उसने मार डाला, नहीं तो स्वयं मर गया। दूसरे गोलवाले चाहते हैं कि उसे मार-डालें अर्थात् उसकी स बोल से टुकवा दें, और एक साँस बिना तोड़े उसे लौटने तोल दें। उसके पीछे दूसरे गोल का एक खिलाड़ी वैसा ही करता है। इसी प्रकार जब किसी गोल के सब खिलाड़ी मर जाते हैं, तो वह गोल हार जाता है।

४ महादेव जी। ५ चपेट करते हैं।

६ अब्दुस्समद दिल्ली का एक सरदार था। बेतवा नदी के किनारे सन् १६१० ई० के करीब यह छत्रसाल से भारी युद्ध में हारा था।

हैवर हरट्ट[1] साजि गैवर[2] गरट्ट[3] सम[4] पैदर के ठट्ट फौज जुरी तुरकाने की। भूषन भनत राय चंपति को छत्रसाल रोप्यो रन ख्याल ह्वैकै ढाल हिंदुवाने की॥ कैयक हजार एक बार बैरी मारि डारे रंजक दगनि मानो अगिनि रिसाने की। सैद अफगन[5] सेन सगर सुतन लागी कपिल सराप लों तराप तोपखाने की॥ ७ ॥

चाक[6] चक चमू के अचाक[7] चक चहूँ ओर चाक सी फिरति धाक चंपति के लाल की। भूषन भनत पातसाही मारि जेर कीन्हीं काहू उमराव ना करेरी करवाल[8] की। सुनि सुनि रीति बिरदैत[9] के बडप्पन की थप्पन उथप्पन की बानि छत्र-

---

१ हृष्ट पुष्ट। २ गजवर, अच्छे हाथी।

३ समूह। ४ उसी भाँति के सैनिक युक्त।

५ सैद अफगन दिल्ली का एक सरदार था और छत्रसाल से लड़ने को भेजा गया था। छत्रसाल ने उसे पराजित किया था। लाल कवि कृत छत्र प्रकाश देखिए। मऊ जीतने के बाद छत्रसाल ने पहले स्वयं विचलित होकर फिर घोर युद्ध कर इसे हराया था, तब इसकी जगह शाह कुली नियत हुआ था। यह सन १७०० की घटना है।

६ चाक, मेंटी ताजी।

७ अचानक।

८ तलवार।

९ यश वर्णन करनेवाला।

साल की। जग जीतिलेवा ते वै हैके दामदेवा[1] भूप सेवा लागे करन महेवा महिपाल की॥ ८॥

कीवे को समान प्रभु ढूँढि देख्यो आन पै निदान दान युद्ध में न कोऊ ठहरात हैं। पचम[2] प्रचंड भुज दंड को बखान सुनि भागिवे को पच्छी लौं पठान थहरात हैं॥ संका मानि सूखत अमीर दिलीवारे जब चंपति के नंद के नगारे घहरात हैं। चहूँ ओर चकित चकत्ता के दलन पर छत्ता के प्रताप के पताके फहरात हैं[3]॥ ६॥

राजत अखंड तेज छाजत सुजस बड़ो गाजत गयंद दिग्गजन हिय साल को। जाहि के प्रताप सों मलीन आफताप[4] होत ताप तजि दुज्जन करत बहु ख्याल को॥ साज सजि गज तुरी[5] पैदरि कतार दीन्हे भूषन भनत ऐसो दीन प्रतिपाल को?

---

१ कर देनेवाले।

२ पचमसिंह बुंदेलों के पूर्व पुरुष थे। महाराज बुंदेल (जो बुंदेलों के पुरखा थे) इनके पुत्र थे। पचमसिंह बड़े प्रतापी और विंध्यवासिनी देवी के बड़े भारी भक्त थे।

३ पूर्णोपमा, अवत्यातिशयोक्ति, पूर्ण भयानक रस। यह छंद स्फुट कविता से यहाँ आया है।

४ आफ़ताब, सूर्य।

५ घोड़ा।

और राव राजा[1] एक मन मैं न ल्याऊँ अब ,साहू[2] को सराहौं कै सराहौं छत्रसाल को ॥ १० ॥

## स्फुट काव्य

### दोहा

रेवा[3] ते इत देत नहिं पथिक म्लेच्छ निवास ।
कहत लोग इन पुरनि मैं है सरजा को त्रास ॥ १ ॥

### कवित्त मनहरन

याजि[4] थंब चढो साजि बाजि जब कलाँभूप गाजी महाराज राजी भूषन बखानतैं । चंडी की सहाय महि मडी तेजताई पेंड छुडी राय राजा जिन दंडी औनि आन तैं[5] ॥ मदोभूत रवि

---

१ भूमिका एवं स्फुट काव्य के छंद नं० ३ का नोट देखिए।

२ महाराज साहूजी छत्रपति शिवाजी के पौत्र थे। शिवाजी के पुत्र और साहू जी के पिता का नाम शंभाजी था। साहू जी के ही राज्यकाल में मुगल साम्राज्य पूर्ण रूप से ध्वस्त हो गया था। साहू जी ने बहुत वर्ष राज्य किया था। शाही कैद से इनका सन् १७०७ ई० में छुटकारा हुआ था।

३ नर्म्मदा नदी।

४ यह छंद शिवा बावनी से आया है क्योंकि यह शिवाजी विषयक नहीं है। सन् १६६८ के लगभग का कथन है।

५ देवीजी की सहायता से ( मुलकों ने ) पृथ्वी तेज से ता ( दाहित ) कर मढ़ दी, और उन राय राजाओं ने भी, जिन्होंने औरों से भूमि दंड में ले ली थी, पेंड छोड़ दी।

रज[1] पंकीभूत हलधर नदी भूतपति भो अनदी अनुमान तैं। रंकीभूत दुघन कलंकीभूत[2] दिगदंती पंकीभूत[3] समुद सुलंकी के पयान तें[4] ॥ २ ॥

रहत अछक पै मिटै न धक[5] पीवन की निपट जु नाँगी डर काहू के डरै नहीं। ओजन बनावै नित चोखे खानखानन के सोनित पचावै तऊ उदर भरै नहीं॥ उगिलत आसौ[6] तऊ सुकल[7] समर बीच राजै रावबुद्ध[8] कर विमुख परै नहीं।

---

१ राज्य श्री।

२ कलंकी, दिग्गज श्वेत वर्ण थे, सो इस रज से आच्छादित होने से वे मैले हो गए और इसी कारण कलंकी कहे गए।

३ चहला ( कीच ) से भरा हुआ।

४ अनुप्रास। पँवार आदि जो चार अग्निकुल के क्षत्री हैं, उनमें एक सुलंकी भी हैं। बघेले क्षत्री सुलंकी क्षत्रियों में हैं। बघेलखंड के अतिरिक्त ये लोग गुजरात में भी राज्य करते थे। इनके राज्य अब भी बहुत से हैं जिनमें रीवाँ प्रधान है। मेवाड़ में भी इनकी एक शाखा है जिसकी सोलह उप-शाखाएँ हैं। यह छंद हृदयराम सुत रुद्र के विषय में हो सकता है। शि० भू० छंद नं० २८ का नोट देखिये।

५ बड़ी चोप।

६ आसव, मदिरा। तलवार के लिये लाल रंग का खून, क्योंकि उत्तम मद्य भी लाल रंग का माना गया है। ७ सफ़ेद।

८ छत्रसाल हाड़ा बूँदी नरेश के भाई भीमसिंह के पौत्र अनिरुद्धसिंह थे। राव बुद्धसिंह इन्हीं अनिरुद्धसिंह के पुत्र थे। औरंगज़ेब के मरने पर उसके पुत्र मुअज़्ज़म

तेग या तिहारी मतवारी है अछक सौ लौं औ लौं गजराजन की गजक[1] करै नहीं ॥ ३ ॥

जा दिन चढ़त दल साजि अवधूतसिंह[2] ता दिन दिगंत लौं दुवन दाटियतु है । प्रलै कैसे धाराधर[3] धमकै नगारा धूरि धारा ते समुद्रन की धारा पाटियतु है ॥ भूषन भनत भुवगोल को कहर तहाँ हहरत तगा[4] जिमि गज काटियतु है । काँच से कचरि जात सेस के असेस फन कमठ की पीठि पै पिठी सी बाँटियतु[5] है ॥ ४ ॥

---

( बहादुर शाह ) और आजम में राज्यार्थ जाजऊ पर जो घोर युद्ध हुआ था । उसमें राव बुद्धसिंह मुअज्जम की ओर थे। इसी दिन इन्हें रावराजा की उपाधि मिली । जैपुर के राजा जैसिंह ने अन्त में राव बुद्ध का राज्य छीन लिया था, परन्तु इनके पुत्र उमेदसिंह ने फिर उसे प्राप्त कर लिया ।

१ शराबी लोग जो शराब के साथ थोड़ी सी नमकीन या चटपटी गिजा खाते हैं, वही गजक है । यह छंद छत्रमाल दशक से आया है ।

२ ये सन् १७०० से १७५५ तक रीवाँ के शासक रहे और केवल छः महीने की अवस्था में गद्दी पर बैठे थे । इनका राज्य बुंदेलों ने दो तीन बार जीता था, किंतु अन्त में ये उसे क़ायम रख सके ।

३ मेघ ।

४ तागा, डोरा ।

५ पूर्णोपमा, संबंधातिशयोक्ति ।

डंका के दिए ते दल डंबर[1] उमड्यो[2], उडमड्यो उड-मंडल लौं खुर की गरद है। जहाँ दाराशाह बहादुर के चढ़त, पैंड, पैंड[3] में मढ़त मद-राग बढ़ नद है॥ भूषन भनत घने घुम्मत हरौलवारे, किम्मत अमोल बहु हिम्मत दुरद है। हहन छपद महि मद फार नद होत कद्दन[4] अनद से जलद[5] हलदह है ॥५॥

उलदत[6] मद अनुमद[7] ज्यों जलधि जल थल हद भीम कद काहू के न आह के। प्रबल प्रचंड गंड[8] मंडित मधुप वृंद विंध्य से बुलंद सिंधु सात हू के थाह के॥ भूषन भनत झूल झम्पति झपान झुकि झूमत झुलत झहरात रथ डाह के। मेघ से घमंडित मजेजदार[9] तेज पुंज गुंजरत कुंजर कुमाऊँ नरनाह के[10] ॥ ६ ॥

---

१ धूम धाम। २ नक्षत्र मंडल तक बढ़ाकर धूलि मंडित कर (मढ़) दी।

३ पैंड के अर्थ डग तथा मार्ग दोनों हैं।

४ संसार की सीमाओं तक (हाथियों के मदजल के कारण) भौंरे भरे हैं अथवा गजों के मद जल से पृथ्वी फट कर नद हो जाते हैं।

५ उन हाथियों के कदों (शरीरों) से नभ नद (आकाश गंगा आदि) के समान बादल हिलते हैं, अर्थात् वे इतने ऊँचे हैं कि उनके द्वारा आकाश नद तथा जलद दोनों हिलते हैं।

६ डालते हैं। ७ मद पर मद। ८ कनपटी।

९ एक प्रभावसूचक पद। इसके शुद्ध अर्थ का पता नहीं लगता।

१० अनुप्रास, पूर्णोपमा। इस छंद के साथ एक जनश्रुति है। भूषण ने जब

बलख बुखारे मुलतान लौं हहर पारै कवि लौं पुकारे कोऊ धरत न सार[1] है। रूम रूँदि डारै खुरासान खूँदि मारै खाक खादर[2] लौं झारै ऐसी साहु[3] की बहार है॥ ककर[4] लौं भक्खर[5] लौं मक्कर[6] लौं चले जात टक्कर लेवैया कोऊ वार है न [7]पार है।

---

कुमाऊँ नरेश के यहाँ जाकर यह छंद सुनाया था, तो उन्हें संदेह हुआ कि क्या जो यह सुनते थे कि शिवाजी ने इन्हें लाखों रुपये दिए, वह गलत है, नहीं तो ये मेरे यहाँ क्यों आते। किंतु तो भी इस बात पर निश्चय न होने से इन्हें राजसम्मानित कवि समझ कर उसने एक लाख रुपए विदाई में दिए। परंतु भूषण ने वह धन कुमायूँ नरेश ( उद्योतसिंह ) को वापस करके कहा कि मेरा प्रयोजन कुमायूँ आने से केवल शिवाजी का परामर्श था। शिवाजी की कृपा से अब रुपए पैसे की उन्हें कोई आवश्यकता नहीं रह गई थी। यह कथन चिटनीस बखर के आधार पर है।

१ लोहे का सार, इस्पात के अर्थ।

२ खादर नदी के निकट की नीची भूमि को कहते हैं। इसमें रूखापन भी बहुत होता है।

३ शिवाजी का पौत्र। छ० द० छ० नं० १० का नोट देखो।

४ एक कोकर देश मुलतान के पास है। एक कोकरा देश उड़ीसा और दक्षिण के बीच में है। कोकरमुंडा का एक दुर्ग तापती नदी के उत्तर किनारे पर है।

५ एक भक्खर गुजरात के पास था और एक भाकर मुलतान के निकट था।

६ मकरान नामक एक स्थान सिंध के निकट था।

७ नर्मदा नदी के वार पार का प्रयोजन है।

भूपन सिरोज[1] लौं परानने परत फेरि दिल्ली पर परति परिंदन की छार[2] है ॥ ७ ॥

सारस से सूबा करवानक से साहिजादे मोर से मुगल मीर धीर में धचै[3] नहीं। बगुला से बगस बलूचियौ बतक ऐसे काबिली कुलग याते रन मैं रचै नहीं। भूपन जू खेलत सितारे मैं सिकार संभा[4] सिवा को सुवन जाते दुवन सचै[5] नहीं। बाजों सब बाज की चपेटैं चग चहूँ ओर तीतर तुरक दिल्ली भीतर बचे नहीं[6] ॥ ८ ॥

---

१ शीराज हो सकता है। सिरोज नामक एक स्थान बुँदेलखंड के पास भी है और एक सागर के निकट भी।

२ पूर्णोपमा, भयानक रस।

३ धरे नहीं।

४ शम्भाजी महाराज शिवाजी के पुत्र थे। इन्होंने ९ वर्ष सन् १६८९ ई० तक राज किया। ये महाराज बहादुर थे, परन्तु अपने पिता की भाँति सुंतजिम न थे। सन् १६८९ ई० में औरंगजेब ने इन्हें पकड़ लिया और कहा—"यदि तुम मुसल्मान हो जाओ तो तुम्हारा राज्य तुमको वापस कर दिया जाय।" इस पर इन्होंने कहा—"दुष्ट तुझ पर थू और तेरे मत पर थू।" इस पर औरंगजेब ने बड़ी निर्दयता से इन्हें मरवा डाला।

५ सचार नहीं करता।

६ ये छंद नं० ७ व ८ शिवा बावनी से यहाँ आए हैं।

बन उपवन फूले अवनि के झौर[1] झूले, अवनि सुहाति आभा औरै सरसाई है। अलि मदमत्त भये केतकी[2] बसंती फूली, भूषन बखानै सोभा सबै सुखदाई है॥ विषम बिडारिबे को बहत समीर मंद[3], कोकिला की कूक कान कानन सुनाई है। इतनो सँदेसो है जू पथिक, तुम्हारे हाथ, कहौ जाय कंत सों बसंत ऋतु आई है॥ ६॥

मलय समीर परलै को जो करत महा, जमकी दिसा तेआयो जम ही को गोतु है। साँपन को साथी न्याय चंदन छुए ते डसै, सदा सहवासी विष गुन को उदोतु है॥ सिंधु को सपूत कलप-द्रुम को बंधु, दीनबंधु को है लोचन, सुधा को तनु सोत है। भूषन भनैरे भुव भूषन द्विजेस तैं कलानिधि कहाय कै कसाई कत होत है[4]॥ १०॥

---

१ झाड़ें, बहुत सी पत्तीवाली डालें।

२ पीली केतकी जो बसंत ऋतु में फूलती है। श्वेत केतकी वर्षा में फूलती है।

३ ( मानिनी का ) विषम मद बिडारिबे को समीर बहत।

४ विरह का वर्णन है। उद्दीपनों से शिकायत है। मलय समीर का तो कष्ट देना उसकी यमराज की-दिशा से आने तथा साँपों के साथी होने से क्षम्य है, किंतु चंद्रमा का ऐसा करना अनुचित है, क्योंकि वह समुद्र का सपूत, कल्पवृक्ष का भाई, (कल्प वृक्ष और चंद्र दोनों उन १४ रत्नों में से हैं जो समुद्र मंथन से प्राप्त होने बतु शिवजी का नेत्र, हुए थे) भगवान् का नेत्र ( सूर्य और चंद्र भगवान् के नेत्र कहे गए हैं )।

जिन¹ किरनन मेरो अंग छुयो तिनही सों पिय अंग छुवै क्यों न मैन-दुख दोहे को। भूषन भनत तू तो जगत को भूषन है, हौं कहा सराहौं ऐसे जगत सराहे को॥ चंद² ऐसी चाँदनीन प्यारै पै बरसि, उतैरहि न सकै मिलाप होय चित-चाहे को। तू तो निसाकर सब ही की निसा करे, मेरी जो न निसा³ करै तो तू निसाकर काहे को॥ ११॥

कारो जल जमुना का काल सो लगत आली, मानो विष भयो रोम रोम कारे नाग को। तैसिये भई है कारी कोयल

---

सुधाकर, भुवनभूषण द्विजेश (चंद्रमा को द्विजराज भी कहते हैं) तथा कलानिधि है।

१ हे निशाकर (चन्द्र), तू ने जिन अपनी किरणों से मेरे कामदेव से जले हुए अंग को छुआ है, उन्हीं से प्रियतम के अंग को क्यों नहीं छूता (जिससे उन्हें भी मेरे ही समान काम पीड़ा उत्पन्न हो जिससे हम दोनों का वियोग दूर हो)?

२ हे चंद्र, ऐसी चंद्रिकाओं की प्यारे पर बरसाओ जिसमें कि वह विदेश में न रह सके और उस चितचाहे से मेरा मिलाप हो जाय।

३ निसा तसल्ली को कहते हैं। चंद्रमा निसाकर (निशाकर) ही है और तसल्ली करनेवाला भी कहा गया है, क्योंकि वह निसा (तसल्ली, चित्त की प्रसन्नता) कर (करनेवाला) है। मतलब यह है कि तू सब की तसल्ली अवश्य करता है, किंतु यदि मेरी न करे तो मैं तुझे तसल्ली करनेवाला कैसे कहूँ? निसा साधारण बोलचाल का शब्द है। उसकी अच्छी निसा आती हो गई, ऐसे वाक्य में इसका प्रयोग होता है।

निगोडी यह, तैसोई भँवर सदा बासी बन-बाग को ॥ भूषन कहत कारे कान्ह को वियोग हमें ऐसे में सँजोग कहँ बर अनुराग को। कारो घन घेरि-घेरि मार्यो अब चाहत है, तापै तू भरोसो री करत कारे काग को ॥ १२ ॥

मेचक[1] कवच साजि बाहन बयारि बाजि गाढ़े दल गाजि रहे दीरघ बदन के। भूषन भनत समसेर सोई दामिनी है हेतु नर कामिनी के मान के कदन के ॥ वैदरि बलाका[2] धुरवान[3] के पताका गहे घेरियतु चहुँ ओर सूते ही सदन के। ना कर निरादर पिया सों मिलु सादर ये आये बीर बादर बहादुर मदन के ॥ १३ ॥

सुभ सोंधे भरी सुखमा सुखरी मुख ऊपर आय रही अलकै। कवि 'भूषन' अंग नवीन बिराजत मोतिन माल हिए झलकै ॥ उन दोउन की मनसा मनसी नित होत नई ललना ललकै। भरि भाजत बाहिर जात मनौ मुसुकानि किधौं छबि की छलकै ॥ १४ ॥

'नैन जुग नैनन' सों प्रथमैं लड़े हैं धाय, अधर कपोल तेऊ टरे नाहिं टेरे हैं। अड़ि-अड़ि पिलि-पिलि लड़े हैं उरोज बीर

---

१ काला। २ बगुला।

३ जब बादल बड़े जोर से उठता है, तब उस में दूर से जो लंबे लंबे खड़े दूसरे प्रकार के पतले धूम्र वर्ण बादल दीखते हैं, उन्हें धुरवा कहते हैं।

४ सम अभेद रूपक, उत्तमा दूती की मानवती नायिका प्रति शिक्षा।

देखो लगे सीसन¹ पै घाव ये घनेरे हैं ॥ पिय को चखायो स्वाद कैसो रति संगर को, भए अग अंगनि ते केते मुठभेरे हैं। पाछे परे बारन को बाँधि कहै आलिन सों, भूषन सुभट ये ही पाछे परे मेरे हैं ॥ १५ ॥

सुने हूजे बेसुरा सुने बिन रह्यो न जाय, याही ते विकल सी बिहाती दिन राती हैं। भूषन सुकवि देखि बावरी बिचार काज भूलिबे के मिस सास नद अनखाती² हैं॥ सोई गति जानै जाके भिदी होय कानै सखि जैसी कहैं तानै लेती छेदि छेदि जाती हैं। हूक पाँसुरी मैं, क्यों भरो न आँसुरी मैं, थोरे-छेद बाँसुरी मैं, घने-छेद किए छाती हैं ॥ १६ ॥

✓ देहु³ देहु देहु फेरि पाइए न ऐसी देह, जौन तौन जो न

---

१ सुरति संग्राम का वर्णन है। कुचों के शिरोभाग पर नख क्षत का प्रयोजन है। रतिसमर में बालों के पीछे पड़ने का भाव अब तक शेख या आलम कवि का पहिला समझा जाता था, किंतु जान पड़ता है कि वास्तव में यह भाव भूषण का था। देवजी ने भी इस भाव पर एक छंद कहा है।

२ सास तथा ननद नायिका को प्रेम से बावली समझ कर विचार करने (चेतने) के अभिप्राय से भूलों के बहाने उससे नाराज होती हैं।

३ शांत रस का वर्णन है। दान करो, दान करो, दान करो, ऐसा शरीर फिर नहीं मिलता है, जो जौन तौन (इधर उधर को) नहीं जानता उस किसको जाना है (उसे पुनर्जन्म नहीं लेना है, क्योंकि वह मुक्त हो जायगा।)

जानै कौन तौन आइबो। जेते[1] मन मानिक हैं तेते मन मानिक हैं, धराई में धरे ते तो धराई धराइबो ॥ एक[2] भूख राख, भूख राखै मत भूपन की, यही भूख राख भूप भूपन बनाइबो। गगन[3] के गौन जम गिनन[3] न दैहैं, नग नगन चलैगो साथ नग न चलाइबो ॥ १७ ॥

॥ इति ॥

---

१ जितने मणि माणिक्य हैं, उन्हें मन में मानकर हम कहते हैं कि वे पृथ्वी पर ही धरे हैं और उन्हें पृथ्वी पर ही धरना चाहिए ( प्रयोजन यह है कि पार्थिव पदार्थ साथ नहीं जाते, सो उनसे अधिक संलग्न न होना चाहिए )।

२ एक ही ( ईश्वर की ) क्षुधा रख अन्यकारों की क्षुधा मत रख, केवल यही क्षुधा ( भूख, इच्छा ) रख कि अपने को भूपों का राजा नहीं बनाना है।

३ आकाश को गमन ( मरण ) के समय यमराज ( पार्थिव वस्तुओं को ) गिनने न देगा, पहाड़ और नगीना साथ न चलेगा और नंगे जाना होगा।

# सूर्यकुमारी पुस्तकमाला

## [ १ ] ज्ञान योग

### पहला खंड

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू जगन्मोहन वर्मा

जिन श्रीमती महाराज कुँवरानी श्री सूर्य्यकुमारी की स्मृति में सूर्य्यकुमारी पुस्तकमाला निकाली जा रही है, उनकी बड़ी अभिलाषा थी कि सुप्रसिद्ध स्वामी विवेकानन्द जी के सब ग्रंथों, व्याख्यानों और लेखों आदि का प्रामाणिक हिंदी अनुवाद प्रकाशित हो। इसी लिये इस ग्रंथ माला का पहला ग्रंथ स्वामी विवेकानन्द जी के ज्ञानयोग संबंधी व्याख्यानों का संग्रह है। इसका मूल पाठ मायावती स्मारक संस्करण से लिया गया है। इसमें स्वामी जी के ज्ञान-योग सम्बन्धी १६ व्याख्यान हैं। पृष्ठ-संख्या ३७१, सुन्दर रेशमी जिल्द, मूल्य २॥)

---

## [ २ ] करुणा

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू रामचंद्र वर्मा

यह परम प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता श्रीयुक्त राखालदास बंद्योपाध्याय के इसी नाम के ऐतिहासिक उपन्यास का अनुवाद है। इस पुस्तक में आपको गुप्तकालीन भारत का बहुत अच्छा सामाजिक तथा राजनीतिक चित्र मिलेगा और आप समझ सकेंगे कि उन दिनों यहाँ का वैभव कितना बढ़ा

जानै कौन तौन आइबो। जेते[1] मन मानिक हैं तेते मन मानिक हैं, धराई में धरे ते तो धराई धराइबो ॥ एक[2] भूख राखु, भूख राखै मत भूपन की, यही भूख राख भूप भूपन बनाइबो। गगन[3] के गौन जम गिनन न देहै, नग नगन चलैगो साथ नग न चलाइबो ॥ १७ ॥

॥ इति ॥

---

१ जितने मणि माणिक्य हैं, उन्हें मन में माकर हम कहते हैं कि वे पृथ्वी पर ही धरे हैं और उन्हें पृथ्वी पर ही धरना चाहिए (प्रयोजन यह है कि पार्थिव पदार्थ साथ नहीं जाते, सो उनसे अधिक संलग्न न होना चाहिए)।

२ एक ही (ईश्वर की) क्षुधा रख अन्कारों को क्षुधा मत रख, केवल यही क्षुधा (भूख, इच्छा) रख कि अपने को भूखों का राजा नहीं बनाना है।

३ आकाश को गमन (मरण) के समय यमराज (पार्थिव वस्तुओं को) गिनने न देगा, पहाड़ और नगीना साथ न चलेगा और नंगे चलना होगा।

# सूर्यकुमारी पुस्तकमाला

## [ १ ] ज्ञान-योग

### पहला खंड

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू जगन्मोहन वर्मा

जिन श्रीमती महाराज कुँवरानी श्री सूर्य्यकुमारी की स्मृति में सूर्य्यकुमारी पुस्तकमाला निकाली जा रही है, उनकी बड़ी अभिलाषा थी कि सुप्रसिद्ध स्वामी विवेकानन्द जी के सब ग्रंथों, व्याख्यानों और लेखों आदि का प्रामाणिक हिंदी अनुवाद प्रकाशित हो। इसी लिये इस ग्रंथ माला का पहला ग्रंथ स्वामी विवेकानन्द जी के ज्ञानयोग संबंधी व्याख्यानों का संग्रह है। इसका मूल पाठ मायावती स्मारक संस्करण से लिया गया है। इसमें स्वामी जी के ज्ञान-योग सम्बन्धी १६ व्याख्यान हैं। पृष्ठ-संख्या ३७१, सुंदर रेशमी जिल्द, मूल्य २॥)

---

## [ २ ] करुणा

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू रामचंद्र वर्मा

यह परम प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता श्रीयुक्त राखालदास बंद्योपाध्याय के इसी नाम के ऐतिहासिक उपन्यास का अनुवाद है। इस पुस्तक में आपको गुप्त कालीन भारत का बहुत अच्छा सामाजिक तथा राजनीतिक चित्र मिलेगा और आप समझ सकेंगे कि उन दिनों यहाँ का वैभव कितना बढ़ा

चढ़ा था और वह किस प्रकार एक ओर बर्बर हूणों के बाहरी आक्रमण तथा दूसरी ओर वैदिक धर्म्म से द्वेष रखनेवाले बौद्धों के आन्तरिक आक्रमण के कारण नष्ट हुआ। इसके मूल लेखक इतिहास के बहुत बड़े ज्ञाता और पंडित हैं, इसी लिये वे गुप्त-कालीन भारत का यथा तथ्य चित्र खींचने में बहुत अधिक सफल हुए हैं। यह उपन्यास जितना ही ऐतिहासिक घटनाओं से पूर्ण है, उतना ही मनोरंजक भी है। पृष्ठ संख्या सवा छः सौ के लगभग, मूल्य ३॥)

---

## [ ३ ] शशांक

अनुवादक—श्रीयुक्त प० रामचंद्र शुक्ल

यह भी श्री राखालदास वंद्योपाध्याय का लिखा हुआ और करुणा की ही तरह का परम मनोहर ऐतिहासिक उपन्यास है। यह भी गुप्त साम्राज्य के ह्रास काल से ही संबंध रखता है और इसमें सातवीं शताब्दी के आरंभ के भारत का जीता जागता सामाजिक और ऐतिहासिक चित्र दिया गया है। जिन लोगों ने करुणा को पढा है, उनसे इस संबंध में और कुछ कहने की आवश्यकता नहीं। पर जिन लोगों ने उसे नहीं देखा है, उनसे हम यही कहना चाहते हैं कि इन दोनों उपन्यासों के जोड के ऐतिहासिक उपन्यास आपको और कहीं न मिलेंगे। मूल्य ३)

---

## [ ४ ] बुद्ध-चरित

लेखक—श्रीयुक्त प० रामचंद्र शुक्ल

यह अँग्रेजी के प्रसिद्ध कवि सर एडविन आर्नल्ड के "लाइट आफ एशिया" के आधार पर स्वतंत्र ललित काव्य है। यद्यपि इसका ढंग ऐसा रखा गया है कि एक स्वतंत्र हिंदी काव्य के रूप में इसका ग्रहण हो, पर साथ ही मूल पुस्तक के भावों को रक्षित रखने का भी पूर्ण प्रयत्न किया गया है। कविता बहुत ही मनोहर, मधुर, सरस और प्रसाद-गुणमयी है जिसे पढते ही चित्त प्रसन्न हो जाता है। छप्पन पृष्ठों की भूमिका में काव्य भाषा (ब्रज और अवधी) पर बडी मार्मिकता से विचार किया गया है, जिसकी बड़े बड़े विद्वानों ने मुक्त कंठ से प्रशंसा की है। दो रंगीन और चार सादे चित्र भी दिए गए हैं जिनमें दो सहस्र वर्ष पहले के दृश्य दिखलाए गए हैं। पृष्ठ संख्या प्राय तीन सौ। मू० केवल २॥)

---

## [ ५ ] ज्ञान-योग

### दूसरा खंड

अनुवादक—श्रीयुक्त बा० जगन्मोहन वर्मा

यह स्वामी विवेकानंद जी के ज्ञान-योग संबंधी व्याख्यानों का, जो स्वामी जी ने समय समय पर युरोप और अमेरिका में दिए थे, संग्रह है। सूर्य्यकुमारी पुस्तकमाला की पहली

पुस्तक का यह दूसरा खंड है। स्वामी विवेकानन्द जी वेदांत दर्शन के पारदर्शी विद्वान् थे, अत. इस संबंध में उनके व्याख्यानों में जो विवेचन हुआ है, वह बहुत ही मार्मिक और मनोरंजक है। पृष्ठ संख्या ३२६ के लगभग, मू० २॥)

---

## [ ६ ] मुद्रा-शास्त्र

लेखक—श्रीयुक्त प्राणनाथ विद्यालंकार

हिंदी में मुद्रा शास्त्र संबंधी यह पहला और अपूर्व ग्रंथ है। मुद्रा शास्त्र के अनेक अँग्रेज़ और अमेरिकन विद्वानों के अच्छे अच्छे ग्रंथों का अध्ययन करके इसका प्रणयन किया गया है। इसमें बतलाया गया है कि मुद्रा का स्वरूप क्या है, उसका विकास किस प्रकार हुआ है, उसके प्रचार के क्या सिद्धांत हैं, उत्तम मुद्रा के क्या कार्य्य हैं, मुद्रा के लक्षण और गुण क्या हैं, राशि सिद्धांत क्या है, उसका विकास किस प्रकार हुआ है, उसका क्रय-शक्ति पर क्या प्रभाव पड़ता है, मूल्य संबंधी सिद्धांत क्या हैं, मूल्य-सूची किसे कहते हैं और उसका क्या उपयोग होता है, द्विधातवीय मुद्राविधि का स्वरूप क्या है, उसके गुण और दोष क्या हैं, अपरिवर्तनशील और परिवर्तनशील पत्र-मुद्रा के क्या क्या सिद्धांत और गुण दोष हैं, आदि आदि। पृष्ठ संख्या ३२५ के लगभग, मूल्य २॥)

---

## [ ७ ] अकबरी दरबार

### पहला भाग

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू रामचन्द्र वर्मा

उर्दू, फारसी आदि के सुप्रसिद्ध विद्वान् स्वर्गीय शम्सुल उल्मा मौलाना मुहम्मद हुसैन साहब आजाद कृत दरबारे अकबरी नामक ग्रंथ का यह अनुवाद अभी हाल में छपकर तैयार हुआ है। इसमें बादशाह अकबर की पूरी जीवनी बहुत विस्तार के साथ दी गई है और बतलाया गया है कि उसने कैसे कैसे युद्ध किए, अपने राज्य की किस प्रकार व्यवस्था की, उसका धार्मिक विश्वास कैसा था और उसमें समय समय पर क्या परिवर्तन हुए, उसके समय में देश की राजनीतिक, सामाजिक और साम्पत्तिक अवस्था कैसी थी, उसके दरबार का वैभव केसा था, आदि आदि। साथ ही अकबर के अमीरों और दरबारियों आदि का भी इसमें पूरा पूरा वर्णन दिया गया है। पृष्ठ संख्या चार सौ से ऊपर; मू० २॥)

---

## देवीप्रसाद ऐतिहासिक पुस्तकमाला

### (१) चीनी यात्री फाहियान का यात्रा विवरण

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू जगन्मोहन वर्म्मा

चीनी भाषा के मूल ग्रंथ के आधार पर यह ग्रंथ लिखा गया है। गांधार, तक्षशिला, पंजाब, मथुरा, श्रावस्ती, कपिल

वस्तु, रामस्तूप, पाटलिपुत्र, राजगृह, शतपर्णी गुफा, गया, वाराणसी, ताम्रलिप्ति आदि स्थानों में चीनी यात्री फाहियान ने जो कुछ देखा या सुना था, उसका इसमें पूरा पूरा वर्णन है। अंग्रेजी अनुवादकों ने जो जो भूलें की हैं, वे भी इसमें सुधार दी गई हैं। साथ ही फाहियान के यात्रा मार्ग का रंगीन नकशा देने से पुस्तक का महत्व कहीं अधिक बढ़ गया है। मूल्य १॥)

## ( २ ) चीनी यात्री सुंगयुन का यात्रा-विवरण

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू जगन्मोहन वर्मा

यह यात्री फाहियान के १०० वर्ष पीछे भारतवर्ष में आया था। इस पुस्तक के उपक्रम में समस्त चीनी यात्रियों का विवरण संक्षेप में दिया गया है। तुर्किस्तान, शेनशेन, खुतन, यारकंद, सुंगलिंग, गांधार, तक्षशिला, गोपाल गुहा आदि का वर्णन पढ़ने ही योग्य है। इस ग्रंथ में भारत की पश्चिमी सीमा पर के देशों का उस समय का बहुत अच्छा वर्णन है, और स्थान स्थान पर बहुत ही उपयोगी और महत्व पूर्ण टिप्पणियाँ दी गई हैं। आरंभ में अनेक चीनी यात्रियों का संक्षिप्त परिचय भी दे दिया गया है। मूल्य १)

## ( ३ ) सुलेमान सौदागर

अनुवादक—श्रीयुक्त बा० महेशप्रसाद "साधु"

भारतवर्ष और चीन देश के विषय में मुसलमानों की लिखी जो पुस्तकें पाई जाती हैं, उनमें से सब से प्राचीन पुस्तकें

अरबी भाषा में हैं। उन पुस्तकों में सब से अधिक प्राचीन सुलेमान नामक एक मुसलमान सौदागर का यात्रा विवरण है, जो अरब से पहले भारत आया था और यहाँ से होता हुआ चीन गया था। उसी का मूल अरबी से यह अनुवाद कराके सभा ने प्रकाशित किया है। इसकी मूल प्रति बहुत परिश्रम करके तथा बहुत कुछ धन व्यय करके प्राप्त की गई थी। इसमें मार्को पोलो तथा इब्न बतूता के यात्रा विवरणों से भी बहुत सहायता ली गई है। मूल्य १।)

## ( ४ ) अशोक की धर्म-लिपियाँ

### पहला भाग

भारतवर्ष के आज से २५०० वर्ष पूर्व के इतिहास की जानकारी के लिये प्रियदर्शी राजा अशोक के शिलालेख बहुत महत्व के हैं। अशोक भारत का बहुत प्रतापी सम्राट् था और वह सर्व साधारण के हित तथा राज-कर्मचारियों के पथ प्रदर्शन के लिये अपनी मुख्य मुख्य आज्ञाओं को चट्टानों और स्तंभों आदि पर खुदवा दिया करता था। इस पुस्तक में उसी सम्राट् अशोक के प्रधान शिलालेखों के अनुवाद और स्थान स्थान पर अनेक बहुमूल्य टिप्पणियाँ दी गई हैं। अशोक की धर्मलिपियों का ऐसा अच्छा दूसरा संस्करण अभी कहीं नहीं निकला। मूल्य ३)

## ( ५ ) हुमायूँनामा

अनुवादक—श्रीयुक्त बा० ब्रजरत्नदास

प्रसिद्ध मुगल सम्राट् हुमायूँ ने कोई आत्मचरित लिखा था, पर इस त्रुटि की पूर्त्ति उसकी सौतेली ... बेगम ने कर दी थी। बेगम ने फ़ारसी भाषा में एक जीवनी लिखी थी जो "हुमायूँनामा" के नाम से ... है। यह पुस्तक उसी का अनुवाद है। इसमें ... घटनाओं, युद्धों और विजयों आदि का तो थोड़ा वर्णन है, गार्हस्थ जीवन की बातें बहुत दी गई हैं। मूल्य १॥)

---

## ( ६ ) प्राचीन मुद्रा

अनुवादक—श्रीयुक्त बाबू रामचंद्र वर्मा

श्रीयुक्त राखालदास बंद्योपाध्याय के "प्राचीन मुद्रा" नामक बँगला ग्रंथ का हिंदी अनुवाद। इसमें भारत के सब से प्राचीन सिक्कों, विदेशी सिक्कों के अनुकरण पर बने हुए सिक्कों, गुप्त सम्राटों के सिक्कों, सौराष्ट्र तथा मालव के सिक्कों, और दक्षिणापथ तथा उत्तरापथ के पुराने सिक्कों का पूरा पूरा विवरण दिया गया है, और यह बतलाया गया है कि उनसे क्या क्या ऐतिहासिक बातें ज्ञात अथवा सिद्ध होती हैं। अंत में सैकड़ों सिक्कों के चित्रों के प्रायः २० प्लेट हैं। मूल्य ३)

प्रकाशन मंत्री
नागरी प्रचारिणी सभा, बनारस सिटी।